न लौटता हुआ वही आनंदमय बन जाऊँ ऐसी कृपा दास पर कीजिये ॥ ८ ॥

परमानंद की प्राप्ति यहाँ कही गयी है ।

कमलालय नामक प्रख्यात व सुंदर महानगर में विराजमान और असीम वैभवयुक्त ज्ञानप्रकाश गुरु ने मुझे बतलाया कि इस जग में कमायी जानेवाली संपत्ति, देह, उन्हें वस्तु मानने का अल्प ज्ञान व उनमें की जानेवाली ममता - ये सब की सब मिथ्याएँ हैं; और सत्य है केवल परमेश्वर की कृपा । चंद्रशेखर भगवान् ये जो गुरु हैं, इन्होंने मुझे उन मिथ्याओं से हटाकर ईश्वर की कृपा में पहुँचा दिया है ॥ ९ ॥

संपत्ति और शरीर विनाशी हैं; इनको वस्तु यानी सत्य मानना भ्रम है । परमेश्वर की कृपा ही सत्य वस्तु है । शिवज्ञान ही सच्चा ज्ञान है ।

जो कुछ मैं देखता हूँ वह मिथ्या है । जो कुछ मैं सुनता हूँ वह मिथ्या है । मैं चाव से जो कुछ पहनता हूँ वह मिथ्या है । जहाँ कहीं भी मैं जो कोई भी सुख भोगता हूँ वह मिथ्या है । केवल एक सत्य यही है कि ईश्वरीय ज्ञान का संबन्ध मुझमें पूर्णता के साथ आकर, आनंद के प्रवाह के रूप में निरंतर बसा हुआ है ॥ १० ॥

जब सर्वत्र परमेश्वर के दर्शन होते हैं तब पदार्थों का मिथ्याभ्रम मिट जाता है । परमात्मा जो पति है उसके ज्ञान से परमानंद की प्राप्ति होती है । यह आनंद शाश्वत रहता है ।

## २
# परमानंद की दुर्लभता

बड़ाई मारना, दूसरों का उपहास करना, अहंकार, क्रोध, ममता, आशा, अच्छे व बुरे कर्म - ये सब मल के कार्य जबतक दूर नहीं होते तबतक एकाग्रता के साथ ईश्वर की परम कृपा में लीन होकर आनंद पाना दुर्लभ है, दुर्लभ है, दुर्लभ है ॥ ११ ॥

जैसे गीले ईंधन को कोई जलाता नहीं है उसी तरह अपरिपक्व ज्ञानवालों को गुरु का साक्षात्कार नहीं होता, और इसलिए ईश्वर की कृपा भी उन्हें नहीं मिलती।

अपनी बड़ाई का ख़्याल न करे ऐसी नम्रता, आत्मविस्मृति, बिजली के समान चंचल जगत् की अस्थिरता को जानकर उसपर विराग होना, अपनी देह को गर्हित जानकर हमेशा उस पर घृणा करना, परमार्थ शिव में मन लगना - ये सब जब उदय पाते हैं तभी दुःखदायक जन्म का अंत हो जाता है ॥ १२ ॥

जब जीव मल के स्वरूप को जानकर परिपक्व होता है, तभी वह गुरु की कृपा से जन्म-बंध से छूट जाता है।

जब बोलने की शक्ति बंद हो जाती है, विचार करने की क्रिया रुक जाती है, माया का परदा खुल जाता है, तभी परमेश्वर के दर्शन होते हैं। ढेर की ढेर पोथियों में लिखी गई बातों को पढ़ते रहना, जीभ से ईश्वर की स्तुति करना और पूजा का स्वाँग बनाना - ये सब बिल्कुल झूठे हैं ॥ १३ ॥

अँधेरे में दीये की भाँति ज्ञानेन्द्रिय व कर्मेन्द्रिय आत्मा के लिए प्रकाश का काम देती हैं; परंतु वे शिव को न दिखाकर अपने आपको दिखाती हैं; इसलिए उन्हें 'परदा' कहा है। यही माया कहलाती है। ईश्वर का अनुभव

अपने आपमें न करते हुए जो लोग स्तुति व पूजा करते हैं वे सब ढोंगी हैं। इसलिए गुरु की कृपा के बिना शास्त्र पढ़ना, स्तोत्रपाठ व पूजा करना - सभी प्रयत्न व्यर्थ हैं।

ऐ दुबले मूर्ख मन! गला फाड़कर रात-दिन हर-हमेशा तुम अपने बुरे मुँह से बुलाओ, तब भी तुम्हें उस परमरहस्य शिवतत्त्व की प्राप्ति नहीं हो सकती। विष्णु भगवान् सारी पृथ्वी को खोदकर ढूँढ़ने लगे, तब भी वे उस तत्त्व को नहीं जान पाये - ऐसा वह परम रहस्य है ॥ १४ ॥

परम तत्त्व वाक् से परे है; इसलिए उदात्त, अनुदात्त, स्वरित इन स्वरों के साथ आवाज़ उठाकर वेद का अध्ययन करने पर भी वह अप्राप्य है।

जो लोग अनगिनत आगमों को भरपूर जानते हैं, बहुत बड़ी कठोर तपस्या करके सभी सिद्धियों को प्राप्त किये हैं, परंतु गुरुकृपा से पाये हुए उपदेश पर स्थिर नहीं रह सकते हैं, ऐसे लोगों का मन सदैव डाँवाडोल रहता है ॥ १५ ॥

गुरु के उपदेश के अनुसार न चलने से उन लोगों का मनोमालिन्य मिटता नहीं है; इसलिए अपने अपार ज्ञान और अद्भुत सिद्धियों से उन्हें कोई प्रयोजन नहीं है।

ईश्वर पर परम प्रेम हो, जन्म को दुःख व विमुक्ति को सुख मानने का विवेक हो, दुःख को उपजानेवाले कर्म को दूर करने का प्रयत्न हो, और परम सुखदायक परिपूर्ण अवस्था को पाने की प्यास

हो। ऐसे जो लोग दौड़े हुए आते हैं उन्हीं को गुरु अपनी कृपा से सच्चे ज्ञान का बोध कराते हैं ॥ १६ ॥

पाश के ज्ञान व पशु के ज्ञान से पति-तत्त्व का अनुभव नहीं हो सकता; केवल पति के ज्ञान से ही वह हो सकता है। मल-परिपाक और शक्ति-निपात होनेपर गुरु की कृपा मिलती है। विना उस कृपा के, परमानंद को पाना बिल्कुल असंभव है।

## ३
## ज्ञातव्य अंश

रूप, अरूप, प्रकाश, आकाश व अंधकार को शिव मत समझो। अज्ञान से दूर, ज्ञान में दृष्ट, और अभिन्न होकर सर्वत्र व्याप्त - ऐसी वस्तु ही आनंदरूप शिव है ॥ १७ ॥

रूप यानी प्रकृतिमाया के कार्य जो स्थूलरूप तत्त्व हैं, उन्हें शिव मत समझो। अरूप यानी अशुद्ध माया के कार्य जो सूक्ष्मरूप तत्त्व हैं, उन्हें शिव मत समझो। प्रकाश यानी शुद्ध माया के कार्य जो पररूप तत्त्व हैं, उन्हें शिव मत समझो। आकाश यानी शब्दप्रपञ्च से परे जो व्यापक जीव है, उसे शिव मत समझो। अंधकार यानी उस जीव को ढाँकनेवाला जो मल है, उसे शिव मत समझो। 'अज्ञान को उपजानेवाले मायाकार्य जड़ हैं; इसलिए वे आत्मा से पृथक् हैं।' - ऐसा जानने पर. जीव अपने आपको ज्ञानरूप में देखता है। पाश के साथ रहना आत्मस्वरूप के विपरीत है और शिव के साथ रहना ही आत्मा का स्वरूप है। ऐसी अवस्था में, सर्वत्र अभिन्नता से व्याप्त ऐसी जिस वस्तु का अनुभव आत्मा को होता है, वही आनंदरूप शिव है ऐसा जानो। शिव के ज्ञान से ही जीव पाशमुक्त हो सकता है।

जो जीवात्मा देह, इंद्रिय आदि करणों को अपने से पृथक् जड़ वस्तु मानकर भीतर व बाहर ज्ञानरूप हो गया है, जो व्यापक

ईश्वर के ज्ञान में रमकर सर्वत्र सुखरूप हो गया है, जो उसके बाद शिवानुभव से परमानंद के प्रवाह में मिल गया है, और जो उसके अनंतर अपने आपको भूलकर शिव में लीन हो गया है, ऐसा जीवात्मा अन्त व आदि से रहित परिपूर्ण आनंद का भागी है ॥१८॥

सत्यज्ञान से अनुभूति और अनुभूति से पाशमुक्ति व शिवानंद की प्राप्ति होती है।

मुक्ति में, पाशरहित आत्मा व शिव सदैव अद्वैत ही रहते हैं; जैसे, ईंधन व आग, गरम पानी व गरमी, शहद व मिठास, फूल व सुगंध, आसमान व हवा, और आँख व रोशनी ॥ १९ ॥

वास्तव में ईंधन व आग अलग अलग हैं; लेकिन दो नहीं हैं। हरएक का अपना अस्तित्व होते हुए भी एक दूसरे में मिल गये हैं। इसी तरह आत्मा व शिव मुक्ति में रहते हैं। पहले जो शिव अव्यक्त था वह बाद में अपने आप ईंधन में आग की तरह आत्मा में व्यक्त हुआ। आत्मा के ज्ञान, इच्छा व कार्यों को शिव अपने ज्ञान, इच्छा व कार्यों के अनुरूप, गरम पानी में गरमी की तरह, बना लेता है। शहद की मिठास बोली नहीं जा सकती; वैसे ही शिव-भोग के माधुर्य का बयान किया नहीं जा सकता। फूल में सुगंध की भाँति वह भोग हर समय नये नये रूपों में बढ़ता रहता है। आसमान में हवा के समान, शिव अपने व्यापक चरणों में आत्मा को समा लेता है। रोशनी के विना जैसे आँखें काम नहीं करतीं उसी तरह शिव के उपकार के विना मुक्तिकाल में भी आत्मा बेकार है। अद्वैत - विना जुदाई के हमेशा एकसाथ रहना। मुक्ति का स्वरूप इस कविता में कहा गया है।

छत्तीस तत्त्व और 'आणव-मल' से वियुक्त होकर जीवात्मा अकेला कहाँ रहता है? वह, सर्वत्र परिपूर्ण जो व्यापक वस्तु शिव है,

उसमें अद्वैत होकर रहता है। उसे तुम एकमात्र अमिट शून्य मत मानो। तत्त्वों को साथ न लेकर, तुम अकेले उससे जाकर मिलो॥ २०॥

छत्तीस तत्त्व यों हैं - आत्मतत्त्व २४, विद्यातत्त्व ७, और शिवतत्त्व ५। पंचभूत, पाँच ज्ञानेन्द्रिय, पाँच कर्मेन्द्रिय, पाँच तन्मात्राएँ, मन बुद्धि चित्त अहंकार - ये चार अंतःकरण; कुल मिलाकर २४ आत्मतत्त्व हुए। काल, नियति, कला, विद्या, अराग, पुरुष और माया - ये सात विद्यातत्त्व हैं। शिव, शक्ति, ईश्वर, सदाशिव और शुद्धविद्या - ये पाँच शिवतत्त्व हैं। आत्मा जब इन छत्तीस तत्त्वों से वियुक्त होता है, तब अंधकार ही रहता है। इसे 'आणव-मल' समझकर हटा देने से वहाँ आत्मा मात्र है। ('आणव-मल' पाशों में से एक है।) इस अवस्था को अमिट शून्य माननेवाले शून्यवादी कहलाते हैं। तुम इसे शून्य मत समझो। यही शिव है। अबतक तुमने जिस रूप में मायाजगत में वस्तुओं को देखा था, उस रूप में यह शिव दिखायी नहीं देता; इसीलिए यह तुम्हें एकमात्र शून्य-सा लगता है। पहले की भाँति करण-कलेवर आदि के साथ इसे देखने का प्रयत्न मत करो। उन तत्त्वों को छोड़कर तुम अकेले इसे देखो। तब तुम इस शिव से मिलोगे।

जाग्रत् आदि की अन्तिम अवस्था में जिस परमानंद का अनुभव किया जा सकता है उसे महान् लोग स्वप्न आदि की अंतिम अवस्था में प्राप्त करते हैं। फिर वे उसी परमानंद को जाग्रत् आदि अवस्थाओं में प्राप्त करते हैं। ऐसे महात्मा सचमुच सदा के लिए मल अर्थात् पाश से छूट जाते हैं॥ २१॥

आत्मा का सहज मल अनादि काल से रहता है। शरीर व इन्द्रियों के साथ मिलते समय और छूटते समय उसकी कई अवस्थाएँ रहती हैं। ये अवस्थाएँ पाँच प्रकार की हैं - जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय और तुरीयातीत। केवल, सकल और शुद्ध - इन तीन तरहों से ये अवस्थाएँ घटनी हैं। जाग्रत् आदि पाँचों को कार्यावस्था कहते हैं, और केवल आदि तीनों को कारणावस्था। इस प्रकार तीन तरह की ये पाँच अवस्थाएँ हैं।

तत्त्वों के बारे में सोचते हुए सिर मत खपाओ। तत्त्व क्या हैं, यह तुम्हें बता देता हूँ - नित्तनूतन परमानंद को देनेवाले शिव के संबन्ध को रोकने के लिए उद्युक्त ऐसे जो मायाकार्य हैं वे ही तत्त्व कहलाते हैं ॥ २२ ॥

जीव जब शिव-दर्शन के लिए प्रयत्न करता है तब तत्त्व उसे शिव को देखने से रोकते हैं। वे अपने आपको व अपने समान दूसरे पदार्थों को दिखाकर उसे भुलाते हैं। इसलिए उनके स्वभाव को जानकर उनसे वियुक्त होना चाहिये। तभी शिव के साथ आत्मा का मिलन संभव है।

'आणव', कर्म और माया जो छत्तीस तत्त्वों के बनने का प्रथम कारण है-इन तीन मलों को भस्म करके जो लोग मुक्ति पाना चाहते हैं, उन्हें अपने मार्गदर्शन के लिए, इस जगत् में विशाल ग्रन्थ-राशि को पढ़कर जानने की अपेक्षा, 'शिवज्ञानसिद्धि' नामक प्रख्यात ग्रन्थ में से एक कविता के आधे अंश को जान लेना पर्याप्त है ॥२३॥

शैवसिद्धान्त के प्रसिद्ध प्रवर्तक आचार्यसार्वभौम 'मेय्कण्डदेवनायनार्' ने 'शिवज्ञानबोध' नाम का महान् ग्रन्थ बनाया है। उनके शिष्यवर्य 'अरुणन्दि शिवाचार्य' ने उसकी एक व्याख्या कवितारूप में बनायी, जो 'शिवज्ञानसिद्धि' नाम से प्रख्यात है। शैवसिद्धान्त को जानने के लिए इसका अध्ययन अनिवार्य है। इसी ग्रन्थ की महत्ता यहाँ कही गयी है। 'अरियामै अरिवहट्रि' से प्रारंभ होनेवाली कविता ही यहाँ 'एक कविता' कही गयी है।

## ४

## उपदेश का प्रकाश

हमारे गुरु ज्ञानी ने कहा, "मन आदि के विस्तार के द्वारा अप्राप्य परवस्तु शिव को तुम पाना चाहते हो, तो रात और दिन

से विमुक्त स्थान पर डटे रहो।" फिर उन्होंने कहा, "यदि उस समय मल, माया और कर्म तुम्हें दिखायी दें, तो उन्हें अवस्तु (नाचीज़) समझकर सदा के लिए नष्ट कर दो।" ॥ २४ ॥

अज्ञान को उपजाने के कारण, रात कहते हैं - केवल अवस्था को। ज्ञान को फैलाने के कारण, सकल अवस्था को दिन कहते हैं। दोनों से विमुक्त स्थान वह है, जहाँ जीव छत्तीस तत्त्वों व 'आणव - मल' से छूटकर अकेला रहता है; देखिये कविता २० का अनुवाद। मल, माया और कर्म, वहाँ जीव के डटे रहने में विघ्न उपस्थित करते हैं। गुरु के उपदेशों के बल पर उन्हें मार भगाओ। जब अहंकार, ममकार आदि मल के कार्य सिर उठाते हैं, तब आत्मा और देह आदि को ईश्वर की वस्तु समझकर, उन्हें नष्ट करो। जब पृथ्वी आदि तत्त्व - जो माया के कार्य हैं - दिखायी देते हैं, तब उन्हें शिवप्राप्ति के प्रतिकूल समझकर नष्ट करो। कर्म के कार्य जो सुख व दुःख हैं, उन्हें पहले किये हुए पुण्य-पापों के फल समझकर नष्ट कर दो। इस प्रकार इन तीनों को भ्रामक समझकर अपने से दूर हटा दो।

(मैंने पूछा-) पावन तथ्य को समझानेवाले और लाल कमल के सदृश सुन्दर चरणोंवाले हे गुरु! कलेवर, करण, भुवन और भोग - ये चारों विषय यदि माया के कार्य हैं तो मैं क्या वस्तु हूँ? यह बताइये ॥ २५ ॥

दृश्यमान सभी वस्तुओं को जब जीव हटा देता है और जानता है कि कलेवर आदि चारों विषय मैं नहीं हूँ, तब प्रश्न उठता है कि 'आत्मा का रूप क्या है?' तनु, करण, भुवन व भोग, आत्मा नहीं हैं; ये तो 'आणव - मल' के कारण उपजी हुई माया के कार्य हैं।

(गुरु ने कहा-) तुम ज्ञानरूप हो। तुम्हारे ज्ञान में जो आनंद है वही शिव है। मेरे और तुम्हारे सत्य रूप को देखने में बाधक बनकर जो लगातार तुम्हारे ज्ञान को ढाँकता रहा वही पाश है। इन तीनों वस्तुओं के स्वरूप को जो लोग जानते हैं वे ही मुक्त हैं ॥ २६ ॥

'मैं कौन हूँ?' इस खोज में लगा हुआ ज्ञान ही आत्मा का रूप है। उस ज्ञान के भीतर जो अवर्णनीय आनंद का अनुभव होता है वही शिव है। आत्मा के यथार्थ रूप को पहचानने में बाधक होकर जो उसके ज्ञान को निरंतर परदे की तरह ढाँपता है वही पाश है। आत्मा पशु है, और शिव पति है। इस प्रकार पशु, पति और पाश इन तीनों के स्वरूप व स्वभाव का विवेचन करके जो लोग संशय, भ्रम, प्रमाद आदि से रहित होकर ज्ञानचक्षु से इन्हें देखते हैं वे ही पाश से विमुक्त होते हैं।

तुम सब जगह व्यापकर स्थित रहनेवाले ज्ञानयोग्य व्यापक चित् हो। जहाँ कहीं तुम जानते हो वहाँ हम तुम्हारे ज्ञान का ज्ञान बनकर जतानेवाले अतिव्यापक चित् हैं। अधिकाधिक 'आणव-मल', तुम्हारे इस व्यापकत्व को ढाँपकर अणुत्व ला रहा है। माया उस 'आणव'-रूप परदे को थोड़ा हटाकर व तुम्हारे ज्ञान को शरीर के अनुपात में विकसित कर, 'देह आदि ही तुम हो' ऐसे भुलावे में डाल रही है। कर्म-मल, उन देह आदि के द्वारा कई प्रकार के विभिन्न सुख-दुःखों को दे रहा है। इस प्रकार पशु, पति और पाश - इन तीन वस्तुओं के स्वभाव को जानो ॥ २७ ॥

आत्मा नित्य, सर्वत्र व्यापक और ज्ञानरूप है। परंतु शिव के सदृश वह महाव्यापक न होकर उसके अन्तर्गत व्यापक है। यद्यपि आत्मा ज्ञानी है तो भी

उसका ज्ञान स्वाभाविक नहीं है; शिव के द्वारा जताये जाने पर वह वस्तु-तत्त्व को जानता है। पाश तीन तरह के हैं-'आणव'-मल, माया-मल और कर्म-मल। आत्मा के व्यापकत्व को ढांपकर अणुत्व लाना 'आणव'-मल का कार्य है। उस परदे को थोड़ा हटाकर विपरीत ज्ञान को पैदा करना माया का कार्य है। कई तरह की भलाइयों और बुराइयों को करना कर्म-मल का कार्य है।

हमारे कमलालय में रहनेवाले हे तोते, लाल कमल के समान सुवर्ण चरणोंवाले भव्य भगवान् की शक्तियों को सुनो - उसने हमें तीनों मलों के स्वभाव को, उनके साथ रहनेवाले जीव के स्वभाव को और प्राणों के प्राण बनकर रहनेवाले शिव के स्वभाव को हमें दिखा दिया है ॥ २८ ॥

शिष्य को यहाँ तोता कहकर बुलाया गया है। भगवान् हैं गुरु। उनके चरणों का वर्णन यहाँ इसलिए किया गया है कि वे ही जीव के लिए एकमात्र शरण हैं और उन्हीं के द्वारा तत्त्वज्ञान मिलता है। पाश के स्वरूप को जानने से पशुस्वरूप का, और पशुस्वरूप को जानने से पतिस्वरूप का बोध होता है। पाश स्थूल वस्तु है, पशु सूक्ष्म वस्तु है, और पति पर वस्तु है।

तेज से जगमगाते हुए कमलालय में मेरे गुरु ज्ञानप्रकाश रहते हैं। उनके सुवर्ण चरण लाल कमल के सदृश हैं। वे मधुर तमिऴ में बोलते हैं। उन्होंने मेरे पाशबन्धों को छुड़ा दिया है। फिर कभी मैं उन पाशों में न बँधूँ ऐसी कृपा उन्होंने की। उस परम कृपा के द्वारा उन्होंने मुझे शिव में पहुँचा दिया है ॥ २९ ॥

तीनों मलों को हटाने पर पाश-विमुक्ति होती है; उसके बाद गुरु की कृपा मिलती है और गुरुकृपा से शिव-प्राप्ति होती है।

(प्रश्न) हे नाथ, मैं यहाँ माया के साथ हूँ और आप वहाँ माया से परे हैं। इस अलगाव की हालत में मैं अपने को और आपको कैसे जान सकता हूँ? (उत्तर) तुम आकाश के समान सर्वत्र व्यापकर रहनेवाले ज्ञानरूप हो, और हम तुम्हारे उस ज्ञान में उज्ज्वल दिखायी देनेवाले सुखरूप हैं ॥ ३० ॥

गुरु भगवान् कहते हैं-"तुम मायाकार्य नहीं हो, प्रत्युत आकाश भर में व्यापनेवाले ज्ञान हो। मैं तुमसे अलग नहीं हूँ बल्कि तुम्हारे उस ज्ञान में विराजमान सुख हूँ। तुम माया के भुलावे में मत पड़ो; इन ज्ञान-सुखों का अनुभव करो।"

तत्त्वों के फेर में न पड़कर, उनसे अलग होकर, जब तुम निश्चल ज्ञानरूप रहोगे, तब तुम वहाँ स्थायी सुखरूप ज्ञेय वस्तु को स्पष्ट देखोगे। अब तुम उसी ज्ञेय वस्तु के साथ उसी रूप में सदा के लिए रह जाओ ॥ ३१ ॥

तत्त्व हमेशा चक्कर लगाते रहते हैं; लेकिन ज्ञान स्थिर है। ज्ञान में सुखरूप शिव को देखने पर, जीव उसके साथ सदा के लिए मिल जाता है; क्योंकि उससे बिछुड़कर वह रह ही नहीं सकता।

तिरुवारूर में रहनेवाले महाज्ञानी, लाल कमल के सदृश चरणोंवाले और सब के प्रभु ज्ञानप्रकाश गुरु ने कहा, "अहं को निकाल दो; तब वहाँ परम की कृपा से जो सुख दिखायी देता है उसीमें मग्न हो जाओ ॥ ३२ ॥

जब जीव यह सोचता है कि 'परम कृपा के विना मुझसे कुछ हो ही नहीं सकता', तब उससे अहं निकल जाता है। पहले उसने सोचा कि तत्त्व ही मैं हूँ। फिर उसने जाना कि मैं तत्त्वों से अलग हूँ और परम कृपा से ही मेरा क्रियाकारित्व है; बाद में उसे यह दिखायी दिया कि परम कृपा के निधान ईश्वर हैं और जो कुछ ज्ञान मुझे मिला है व जो कुछ कर्म मैं कर रहा हूँ ये सब उसी ईश्वर के कार्य हैं, मेरे नहीं। इस तरह ज्ञेय वस्तु के दर्शन हो जाने पर अहं का स्मरण बिल्कुल नहीं रहता। अहं को यों निकालकर, परम कृपा में मिल जाने पर, जीव को शिवानंद का बोध होता है। उस आनंद में मग्न होते ही पाश अपने आप सदा के लिए छूट जाते हैं।

दुर्लभ ईश्वर स्वयं अपनी कृपा से तुम्हारे पास आया। उसकी कृपा से प्राप्त निष्ठा की अनुभूति में तुम स्थिर रहो। जिस तरह सोना आग में तपकर निखर उठता है उसी तरह तुम भी परमानंद की पूर्णता को प्राप्त करोगे ॥ ३३ ॥

निष्ठा की अनुभूति यानी तुमने पहले जिस वस्तु को निर्मल चिन्तन के द्वारा देखा था, उसी को अब अनुभव में साक्षात्कार करना।

शिव अनादि सुखरूप है। जीव उसके चरणों में निरंतर रहनेवाला अनादि सुखरूप है। फिर भी अनादि मल, जीव के लिए बाधा होकर रहा है। तुम शिव की परम कृपा से उस बाधा को हटाकर, उस कृपा के द्वारा ज्ञेय को जानकर वहीं स्थिर रहो ॥३४॥

निष्ठा से प्राप्त शिवानुभव का स्वरूप यहाँ कहा गया है।

सृष्टिकाल से लेकर आजतक तुम करण-कलेवरों से संबद्ध होकर रहे हो; आजतक जन्म लेते रहे हो, और आजतक दुःख के

प्रवाह में पड़े रहे हो। अब तुम इन सभी दुःखों से छूटकर परम आनंद के पवित्र प्रवाह में निमग्न हो जाओ ॥ २५ ॥

बन्ध से दुःख और मुक्ति से सुख की प्राप्ति होती है। इसलिए फिर कभी बन्ध की ओर मत झुको।

(प्रश्न) हे पुण्यात्मन्! 'देह आदि मैं नहीं हूँ' - यह जानने पर भी मेरा चित भ्रम से छूट नहीं पाया है। इसका क्या कारण है? (उत्तर) देह आदि जब तक हैं तब तक वह भ्रम उस हद तक तो रहेगा ही; परंतु वह पहले के समान अब सत्य नहीं है और तुम्हारे ज्ञान तक उसकी पहुँच बिल्कुल नहीं है ॥ २६ ॥

हींग की डिबिया खाली हो जाने पर भी उसमें हींग की महक कुछ दिन तक क़ायम रहती है। इसी भाँति जब तक शरीर आदि हैं तब तक भ्रम उस हद तक रहता ही है; लेकिन वह इतना क्षीण हो जाता है कि जीव के ज्ञान पर उसका कोई असर नहीं पड़ता।

छत्तीसों तत्त्व तुमसे अलग हैं, यह तुमने जाना। तुमने अनुभव से देखा कि वे सब जड़ हैं और तुम चित्-स्वरूप हो। फिर उस ज्ञान में तुम्हें आनन्द की प्राप्ति हुई और तुम अटल बढ़ते गये। अब तुम उस आनन्द को अपने से अलग मत समझो; उसी में एकरूप हो जाओ ॥ २७ ॥

शिवानंद को अपने से अलग मानने पर फिर 'अहं' का उदय होगा; क्योंकि 'मैंने यह आनन्द पाया' ऐसा व्यवहार वहाँ आता है। देह आदि के

भ्रम से एकबारगी छूटने के लिए उस आनन्द में एकरूप होना ही अनन्य मार्ग है।

पहले तुम अपने माँ-बाप और बन्धुओं के भ्रम में पड़े रहे थे; तुमने इस शरीर को अपनी आत्मा माना था। अब तुम समझ गये कि ये सब झूठ थे, और पूर्ण आनंद का प्रवाह ही सत्य है। यही सच्चा ज्ञान है ॥ ३८ ॥

पहले यानी बद्ध दशा में तुम अपने माँ-बाप और बन्धुओं को ही अपने परम प्रिय प्राण समझ रहे थे। तुमने जड़ शरीर को चिद्रूप माना। अब तुम जान गये हो कि वे सब अस्थिर थे और यह शिवानंद ही स्थिर है। तुम फिर किसी भी समय उन मिथ्या वस्तुओं से कोई नाता मत जोड़ो।

गृहस्थी में मिलनेवाले पंचेन्द्रियों के भोगों में और स्त्री-पुत्रों के पाश से प्राप्त हुए कर्मों में मत फँसो। तुम अपने को खोकर, विना किसी अहं के, उस परमेश्वर को देखो, जिसने उचित समय पाकर तुम्हारे अनजान में ही तुम पर परम कृपा बरसा दी है। और विना किसी अहं के, उसे सर्वदा धारण करो ॥ ३९ ॥

शिव को देखना और धारण करना ही भोगों व कर्मों से बचने का रास्ता है। कमल के पत्ते पर पानी के समान तुम उन भोग-कर्मों से निर्लिप्त रहो। परमेश्वर हमेशा इसी ताक में रहा कि देखें, कब इसे अपने पास लाने का मौक़ा मिलता है। ईश्वर की कृपा अपने आप तुम्हारे पास आयी और तुमने इतना भी न जाना कि वह कब आयी। ऐसे कृपालु ईश्वर को तुम देखो और गहने की तरह धारण करो। परंतु, 'मैं शिव को देख रहा हूँ, उसे धारण कर रहा हूँ' ऐसी अहंता को छोड़ दो। अहंता छोड़कर उसी में सदा के लिए लीन हो जाओ।

तुम शुद्ध शिव को जानते समय, शुद्ध रात व दिन कही जानेवाली उच्च अवस्थाओं को प्राप्त कर लोगे तो उसके बाद सकल व केवल अवस्थाओं में कभी नहीं पड़ोगे; और शुद्ध रात व दिन इन दोनों अवस्थाओं को भी पार कर शिवानंदरूप आकाश हो जाओगे। इसे तुम जान लो ॥ ४० ॥

जाग्रत् आदि पाँच अवस्थाओं में लीन होना रात कहलाता है, और उनसे छूटना दिन कहलाता है। केवल रात दिन और सकल रात दिन कहलानेवाली अवस्थाओं से छूटकर, शुद्ध रात दिन कहलानेवाली उच्च अवस्था को वही पहुँचता है, जो शुद्ध शिव को जानता है। यद्यपि शिवानंद अतीत अवस्था में प्राप्त होता है, तो भी वह अवस्था-भेदों में स्थिर नहीं रहता; इसीलिए, 'दोनों अवस्थाओं को पार कर शिवानन्द रूप आकाश हो जाओगे' ऐसा कहा है। 'शुद्ध अवस्था को पहुँचनेवाले फिर इस जगत् में जन्म नहीं लेते' - यही इसका सार है।

रात दिनों से रहित शुद्ध भूमि अर्थात् मुक्तिदशा क्या है, इसे मैं कहता हूँ, सुनो। दूसरे दार्शनिक अपने पुराने कर्मों के कारण, अपनी-अपनी बुद्धि के अनुसार छत्तीस तत्त्वों में से किसी एक को मुक्तिदशा बतलाकर बक रहे हैं। यह बिल्कुल असंगत है। छत्तीस तत्त्वों से परे यानी तत्त्वातीत होकर रहनेवाला जो स्वरूप शिव है वही मुक्ति की स्थिति है - यह सिद्धान्त है। इसलिए तुम वही शिव होकर स्थिर रहो। यही सच्ची स्थिति है ॥ ४१ ॥

दूसरे दार्शनिक जिसे मुक्ति की दशा कहते हैं वह तो बंधन का मार्ग दिखानेवाली है; इसलिए वह असंगत है। हम जिसे मुक्तिदशा कहते हैं वह

मायातीत स्थान है; इसलिए वहाँ बंधन के लिए बिल्कुल गुंजाइश नहीं है। सब कुछ से परे रहने का वह स्थान है। इसलिए तुम वहीं स्थित रहो। ज्ञानी लोग इसे ही स्थिति कहते हैं।

आग का नाम लेने से मुँह झुलसता नहीं है। घी, दूध, शहद, मिसरी और गुड़ का नाम लेने से मुँह मीठा नहीं होता। इसी तरह, अगर तुम बड़े चाव से अपने आपको ब्रह्म कह लोगे तो कहने मात्र से तुम ब्रह्म नहीं बनोगे। अतः तुम गुरु की कृपा से उपदेश पाकर उसके अनुसार चलने पर ही ब्रह्म बन सकते हो ॥४२॥

जो लोग उपनिषदों के महावाक्यों के अर्थ को न समझकर, 'अहं ब्रह्मास्मि' कहते हुए अपने आपको फँसा रहे हैं उन मायावादियों का खण्डन यहाँ किया गया है। उनका एकात्मवाद अहं की वृद्धि करता है और जीव को परमेश्वर के चरणों से दूर हटा देता है। वे अपने आपको ईश्वर माननेवाले पापी होते हैं।

इस जगत् में रहनेवाला कोई भी जीव इस मधुर परमानंद के बारे में जान ही नहीं सकता। ऐसे परमानंद का यह प्रवाह उमड़-उमड़कर आज मुझे अपने में ले रहा है और वह मुझसे छूटना नहीं है। हे चिदाकाश के नाथ, आपने मुझे अज्ञेय परब्रह्म शिव में पहुँचा दिया। आपके समान और कौन हो सकता है? ॥४३॥

ज्ञाननिष्ठा में रहनेवालों को शिव की कृपा से परमानंद मिल जाता है। वे उस परम कृपा को बारबार सराहते हैं और शिव के प्रति अपने प्रेम को बढ़ाते हैं। ज्ञान से उनके सभी मल धुल जाते हैं और वे ऐसे मोक्ष को पा लेते हैं जहाँ से फिर कोई इस मायाजगत् में नहीं आता।

५

# अनुभूति की दशा

शरणागतों पर कृपा करनेवाले हे मेरे स्वामी! असीम परमानंद का सागर यों उमड़ रहा है कि मेरा हृदय व शरीर पानी बनकर उसके साथ बह गये हैं। आपने अपने सत्य स्वरूप को मुझे नहीं दिखाया; परंतु जो 'आणव'-मल मुझे ढक रहा था उसे आपने दूर कर दिया। इन कार्यों को करते हुए आप मेरे हृदय के अंदर कैसे आ पाये? ॥ ४४ ॥

दूध और शहद पीनेवालों को माधुर्य के अनुभव से जिस तरह हृदय में आनंद और शरीर में तेज दिखायी देते हैं उसी तरह जो लोग इस असीम परमानंद में निमग्न हैं उनका हृदय पिघल जाता है और शरीर रोमांचित हो उठता है। मुक्ति-दशा में भी 'आणव'-मल रहता है; लेकिन प्रकाश के सामने अँधेरे की भाँति उसकी कोई शक्ति नहीं रहती।

इस प्रकरण में निष्ठा में स्थित ज्ञानियों की अनुभूति कही गयी है।

हे महादेव! अपने मन, वाक् व शरीर से मैं अब भी कार्य कर रहा हूँ; परंतु पहले की भाँति मैं उन्हें अहंकार के साथ नहीं करता। आपकी कृपा से ही ये कार्य चल रहे हैं, ऐसा मैं समझता हूँ और इसलिए मैं इन सबको आपके ही कार्य के रूप में देख रहा हूँ। अब कोई भी कार्य मेरा नहीं है ॥ ४५ ॥

निष्ठाप्राप्त सज्जन शरीर व कर्म के बंधनों से छूट जाते हैं। वे सभी कर्मों के फल को परज्ञान के द्वारा ही देखते हैं; इसलिए वे कर्म-बन्धों से मुक्त होते हैं।

भ्रम को पैदा करनेवाला 'आणव'-मल, उसके साथ रहकर लुभानेवाली माया, उस माया के कार्यरूप तनु करण भुवन व भोग, और उनमें से तनु कहलानेवाले शरीर में पुरुष के नाम से रहकर कर्म करनेवाला व उनके फल भोगनेवाला जीव - ये सब के सब आज मुझे दिखायी नहीं देते। केवल सच्चिदानंद का प्रवाह ही मेरे चहुँ ओर उमड़ रहा है ॥ ४६ ॥

यह जगत् माया का कार्य है। जगत् यानी तनु, करण, भुवन व भोगों का समूह। सच्चिदानंद अर्थात् शिवानंद।

(शिष्य ने कहा-) मैं आपकी परम कृपा से सुखरूप हुआ। यही नहीं, मेरे तनु-करण भी सुखरूप हुए। (गुरु ने कहा -) तुम्हारे तनु-करणों का सुखरूप होना, जैसे फूल में पड़नेवाली हवा उस फूल की सुगंध को फैलाती है, उसी तरह है। तुम्हारे संपर्क से ही वे सुखरूप दिखायी देते हैं; यह उनका स्वभाव नहीं है ॥ ४७ ॥

माया व कर्म आत्मा में व्याप्य होकर उसके सहायक बनते हैं। इसलिए आत्मा जिस रूप में है उसी रूप में वे भी रहते हैं; उनके अपने स्वभाव नहीं होते।

लाल कमल के समान सुंदर और सुवर्ण चरणवाले गुरु की कृपा मिलने से पहले यद्यपि मैं ईश्वर के चरणों की व्याप्ति में ही स्थित रहा, फिर भी मैंने उन्हें नहीं पहचाना। प्रवाह में रहते हुए

भी प्यास बुझाने के लिए पानी को ढूँढ़नेवाले आदमी की तरह, मैं भी उन चरणों को सब जगह खोजकर थक गया। मेरा यह कैसा अज्ञान था! ॥ ४८ ॥

ईश्वर सभी वस्तुओं के भीतर व बाहर विराजमान है। अहंकार के साथ देखनेवाले को उसके दर्शन नहीं मिलते। गुरु की कृपा प्राप्त होने से पहले ईश्वर को पहचानना इसीलिए कठिन होता है।

पवित्र कमलालय में रहनेवाले मेरे परम पिता गुरुदेव ज्ञानप्रकाश ने मुझे ज्ञान की तलवार दी है। जिसके पास यह तलवार नहीं है उसे ही दूसरे लोग धमका सकते हैं। काला-कलूटा यम, ब्रह्मा व विष्णु - इनसे मैं सपने में भी नहीं डरता। ऐसे निडर मुझको कोई कुछ भी नहीं कर सकता है ॥ ४९ ॥

गुरु ज्ञानप्रकाश अपने शिष्यों को अच्छे पद पर पहुँचाते हैं। जन्म के हेतुभूत जो कर्म-बन्ध हैं उन्हें ज्ञान काट डालता है; इसलिए ज्ञान तलवार है। दूसरे सभी देव व मनुष्य कर्म को पैदा करने में सहायक होते हैं। अतः वे कर्म-बन्ध से छूटे मुझे कुछ भी नहीं कर सकते। मैं उनसे बिल्कुल नहीं डरता। यह शिष्य का वचन है।

सारे जगत् को घुमानेवाले मेरे गुरुदेव ज्ञानप्रकाश ने मेरे अनादि पाशों को दूर कर दिया है। उन्होंने मुझे उस सायेदार स्थान पर पहुँचा दिया है, जिसे केवल शून्य व परमानंद का अपरंपार प्रदेश कहते हैं, और जिसे मल की चेष्टाओं से संतप्त प्राणी बिल्कुल देख नहीं सकते ॥ ५० ॥

मुक्ति-स्थान का निर्देश नहीं किया जा सकता ; इसलिए उसे 'केवल शून्य' कहते हैं। वहाँ सुख और उजाला ही है ; इसलिए वह 'परमानंद का अपरंपार प्रदेश' है। ईश्वर सारे जग की व्यवस्था करता है। वही आज गुरु के रूप में आया है ; इसलिए गुरुदेव 'सारे जगत् को घुमानेवाले' हैं। मुक्त लोग अपने को सारे जग में व्याप्त पाते हैं। वे परमानंद को पाकर वहीं स्थिर रहते हैं।

मैं सदा के लिए शिव के साथ मिलकर ज्ञानरूप में रहता हूँ। रंगमंच में नाचनेवाले, कमलालय के ज्ञानप्रकाश गुरु ने मेरी इस स्थिति को मेरे हृदय में स्पष्ट दिखला दिया है ॥ ५१ ॥

मुक्त लोग, गुरु के उपदेश से मिले हुए ज्ञान को अपने अनुभव के रूप में देखते हैं।

दक्षिण कमलालय के नाथ, सभी जीवों के उपदेशक व लाल कमल के समान स्वर्ण चरणोंवाले मेरे गुरु ने आज मुझे सत्यज्ञान दिया है। अन्य दार्शनिकों के विपरीत उपदेश मुझसे छूट गये हैं। शुद्धाद्वैत मुक्ति में - जो न एक कहलायी जा सकती है और न दो - गुरुदेव ने मुझे पूर्ण रूप से पहुँचा दिया है ॥ ५२ ॥

मुक्ति की दशा के बारे में अन्य दार्शनिकों में ये विचार पाये जाते हैं - 'आत्मा और शिव घटाकाश व महाकाश की भाँति एक हैं।', 'पारस-मणि के स्पर्श से जैसे लोहा सोना बन जाता है उसी तरह गुरु की कृपा से जीवात्मा शिव बन जाता है। इस तरह वस्तु एक है।', 'दूध और पानी की तरह मिलकर जीव व शिव एक हो जाते हैं।', 'तपे हुए लोहे में जिस प्रकार पानी एक हो जाता है उसी प्रकार जीवात्मा शिव से मिल जाता है।' अन्य दार्शनिकों के ये विचार हैं। शैव-सिद्धान्त के अनुसार शुद्धाद्वैत-मुक्ति की दशा वह है

जिसे हम न एक कह सकते हैं; न दो। जिस तरह तेल और पानी मिलने पर एक हो जाते हैं, पर भिन्न हैं, उसी तरह शुद्धाद्वैत मुक्ति है। वह न एक कही जा सकती है और न दो। इस शुद्धाद्वैत मुक्ति को पाने पर किसी तरह की शंका के लिए गुंजाइश नहीं रहती।

हे मेरे अच्छे हृदय! कठिन हृदयवाले विष्णु और ब्रह्मा जिसे देख नहीं सके और जिसके बारे में स्थिर हृदयवाले मनीषी भी दोष नहीं बता सकते ऐसा परशिव स्वयं गुरुमूर्ति बनकर तुम्हारे पास आया, सत्यज्ञान को बताया, प्रमाणों के द्वारा उसका स्पष्टीकरण किया और तुम्हारी निष्ठा को सफल बनाया। इसीसे मैं इस उच्च पद को प्राप्त हुआ हूँ। अब मुझे किस बात की कमी है? ॥ ५३ ॥

लौकिक बातों से हटकर, अब हृदय सत्यमार्ग पर लगा है। इसलिए वह अच्छा हृदय है। निष्ठा का सफल होना बहुत दुर्लभ है; परंतु उसे पा लेने पर किसी बात की कमी नहीं रहती।

कभी न घटनेवाला परम आनंद जो शिवानंद है उसे चाहकर व पाकर जो लोग वही शिवानंदमय हो गये हैं ऐसे निष्ठावान् ज्ञानी इस जग से कोई नाता नहीं रखते। उनके लिए कौन मित्र है, कौन-सी भलाई-बुराई है, कौन दुष्ट है, और कौन-से कर्म हैं? ये सब भेद-भाव उन्हें नहीं छूते ॥ ५४ ॥

निष्ठावान् लोग इस प्रपंच की ओर नहीं देखते - यही तात्पर्य है।

मन, वाक् व शरीर से जो कर्म किये जाते हैं वे मन, वाक् व शरीर के साथ ही छूट जाते हैं। इसलिए ज्ञानी लोग इसके बारे में चिन्ता नहीं करते। वे ज्ञाता, ज्ञान और ज्ञेय इन तीनों से परे अतीत दशा में स्थित रहते हैं ॥ ५५ ॥

निष्ठाप्राप्त ज्ञानी लोग, संचित, प्रारब्ध और आगाम्य इन तीनों कर्मों से छूट जाते हैं। संचित कर्म - प्राचीन काल से जमे हुए कर्म। प्रारब्ध कर्म - संचित कर्मों में से जिन पक्व कर्मों का फल हम भोगते हैं वे प्रारब्ध कर्म कहलाते हैं। प्रारब्ध कर्मों का अनुभव करनेवाला जीव जिन कर्मों को आगे के लिए जमाता जाता है वे आगाम्य कर्म कहलाते हैं।

हम शिव-भोग ही चखते हैं, न कि इस जग का भोग। हम पूर्णरूप से सर्वत्र बसते हैं, न कि इस शरीर के एक कोने में। हम सुखपूर्वक रहते हैं, न कि दुःख के साथ। हम शिवानुभूति में रमनेवाले तपस्वियों के स्वर्ण-चरणों में झुकते हैं, न कि दुनियादारों के सामने। इसलिए इस जग में हमारी समानता रखनेवाले कौन हैं? ॥ ५६ ॥

अनुभूति दशा की चरम सीमा का यह वर्णन है। निष्ठाप्राप्त ज्ञानी पुरुषों का आचरण यहाँ कहा गया है।

## ६

## उपाय का विवरण

(गुरु ने कहा-) तुम ज्ञानरूप हो ऐसा हमने समझा दिया है। इसे जानते हुए भी अगर तुम जड़ माया-कार्य को ही बार-

बार अपना स्वरूप मानकर उसके साथ मिलोगे तो तुम्हें अपने सच्चे स्वरूप का बोध कैसे होगा? और तुम्हारे ज्ञान का ज्ञान जो शिव है उसके स्वरूप का बोध कैसे होगा? उस बोध से प्राप्य शिवानंद को तुम कैसे पा सकते हो? जन्म की व्याधि से तुम कैसे छूट सकते हो? ॥ ५७ ॥

जो इसी दुनिया में रम रहे हैं और शिवानुभव पाने के लिए कोई प्रयत्न नहीं करते, ऐसे लोगों को शिव-प्राप्ति का उपाय बताने के लिए यह प्रस्तावना की जाती है।

(शिष्य पूछता है-) त्रिपुरों को जलानेवाले हे पिता! मुझे अपने करण-कलेवरों से छूटने का उपाय बताइये। (गुरु कहते हैं - ) करण-कलेवरों के साथ तुम एकरूप मत बनो। तुम अपने ज्ञानरूप को जानकर शिव-कृपा से मिलो और उसीके साथ तादात्म्य पा जाओ। तब करण-कलेवर तुमसे छूट जायँगे ॥ ५८ ॥

गुरु कहते हैं - जब करण-कलेवर कार्य करते हैं तब तुम उन्हें अपने रूप में मत देखो; परंतु उनकी जड़ता को समझो। यह भी जानो कि वे जड़ होते हुए भी उनके द्वारा ही जीव किसी विषय को जान सकता है। ऐसे तुम्हारे ज्ञान के स्वरूप को जानकर तुम शिवकृपा में मिल जाओ। करण-कलेवरों से तुम्हारा मिलन होनेपर जो कार्य बनते हैं वे शिवकृपा के कार्य हैं। उस शिवकृपा के साथ तुम तादात्म्यता को पा जाओ। तब करण-कलेवर अपने-आप तुमसे छूट जायँगे।

'मैं करण-कलेवर नहीं हूँ'-ऐसा जानकर जो मनुष्य करण-कलेवरों से अलग रहता है व इस अलगाव के कारण एकदेशीय

ज्ञान को छोड़कर व्यापक ज्ञान को पाकर करण-कलेवरों की वेदना को बिल्कुल दूर कर देता है और जो उस व्यापक ज्ञान की दशा में भी अपने आपको न देखता हुआ अपने मूलभूत शिव को देखता है व उसीमें समा जाता है, वही मनुष्य शिवरूप परम जीवन को प्राप्त करता है ॥ ५९ ॥

करण-कलेवरों से संबन्ध पानेवाले जीव उनसे कैसे छूट सकते हैं? इस प्रश्न का उत्तर यहाँ दिया गया है।

देह को ही जो अपना स्वरूप समझकर भ्रम में पड़े हुए हैं वे लोग बकवास करते हैं कि कर्मों का फल भी हमारा ही बनाया हुआ है। इसलिए वे कर्मों के जाल में फँसकर जन्म लेते व दुःख पाते रहते हैं। वे लोग परमानंद को कभी नहीं पा सकते ॥ ६० ॥

स्थूल व सूक्ष्म देहों को आत्मरूप मानना भ्रम है। शरीर के कर्मों को व उनके फल को अपना किया हुआ मानना उसी भ्रम का परिणाम है। ऐसे लोग करणों से कभी नहीं छूट सकते।

जन्म के बंधन से तो वे ही लोग छूट सकते हैं, जो अपने को खोकर, स्वयं सुखमय बनकर, अनिर्वचनीय शिव के साथ अपरिच्छेद्य रूप से मिल जाते हैं और अपनी उस अभिन्न दशा को अपने जीवबोध के द्वारा नहीं देखते ॥ ६१ ॥

शिव का स्वरूप व स्वभाव अनिर्वचनीय हैं। शिव के साथ आनंदरूप में अभिन्न होकर जो लोग स्थित हैं और अपने आपको उस दशा में नहीं देखते ऐसे ही लोग मुक्त हो सकते हैं।

मन, वाक् और काय के कार्यों को अपने मानकर प्रयत्न करना, व उन प्रयत्नों से उपजी हुई अच्छाइयों व बुराइयों को अपना मानकर उनमें मग्न रहना - ये दोनों बातें जिन लोगों में नहीं हैं और जो इन सबको ईश्वर की कृपा से सिद्ध मानने की दशा से भी परे हैं ऐसे महान् लोगों के ज्ञान में वह परशिव, बिना किसी परदे के, विराजमान रहता है ॥ ६२ ॥

ईश्वर की कृपा से ही जग के कार्य चलते हैं ऐसा मानना पहला उपाय है। ज्ञानी लोग इस दशा से भी परे हैं। उनके साथ परशिव एक हो जाता है।

पहले परकृपा को समझना, अनंतर उसीके रूप में आप बन जाने की प्रक्रिया को जानना, बाद में उस कृपा के अन्तर्वस्तु शिव को जानना, फिर उसमें समाकर जीवबोधरूप भ्रान्ति से छूटना, बाद में उसके साथ तादात्म्य पाकर निष्क्रिय बनना - ये क्रमशः प्राप्त हो जायँ, तो वही सुख अर्थात् परमानंद है ॥ ६३ ॥

परमानंद को पाने के उपाय यहाँ क्रमशः कहे गये हैं।

गुरुचरणों के ज्ञान से आत्मज्ञान पानेपर जब जीव का जीवबोध छूटता है तभी शिवानुभव की वृद्धि होती है। गुरुचरणों के ज्ञान को भूलकर जब जीव जीवबोध से करण-कलेवरों में लीन होने लगता है, तब यह सुखानुभव उसे किसी भी प्रकार से नहीं मिल सकता ॥ ६४ ॥

गुरुचरणों के ज्ञान के विना, करण-कलेवरों में आश्रय पानेवाली आत्मा को जानना बिल्कुल असंभव है। इसलिए विना गुरु के उपकार के, जीव किसी भी तरह से निस्तार नहीं पा सकता, चाहे वह बद्ध दशा में हो, या मुक्ति की दशा में। गुरुचरणों को भूलने पर, सुख पाने का कोई रास्ता ही नहीं रहता।

तत्त्वों से छूटकर, परकृपा में मिलकर, अहंबोध को खोनेपर सुख का उदय होता है। उस सुख में मग्न होकर जब तुम वही सुखरूप हो जाओगे और सुखभोग की भावना से रहित होगे तब शिवभोग कहलानेवाला परमानंद का भोग तुम्हें प्राप्त होता है॥ ६५॥

गुरुचरणों के ज्ञान से जीव को सत्यज्ञान प्रकाशित होता है। सत्यज्ञान के बल से जीवबोध भी मिटता है। इस उपाय के द्वारा शिवभोग की सिद्धि होती है। उपाय का यही प्रकार है।

जीवबोध से छूटकर जो लोग शिवभोग के अनुभव से ज़रा भी न हटकर उसीमें सतत रत हैं वे योग, क्रिया और चर्या का स्मरण नहीं करते; वे उसी स्थिति में परिनिष्ठित रहते हैं॥ ६६॥

जो लोग शिवभोग के अनुभव से रहित हैं उन्हीं के लिए योग, क्रिया और चर्या हैं। जिन्होंने शिवभोग पा लिया है वे कभी यौगिक सिद्धियों की ओर ध्यान नहीं देते। उनके लिए न अच्छे कर्म हैं, न बुरे कर्म। वे न चित्त में रमते हैं, न करणों में। बाहरी सजधज और भीतरी आदर-सत्कार का ख़्याल उन्हें बिल्कुल नहीं रहता।

जिस प्रकार हम बद्ध दशा में तुम्हारे ज्ञान में प्रकट न होकर तुम्हारे ही रूप में दिखायी देते थे, उसी प्रकार इस मुक्ति-

दशा में तुम हमारे ज्ञान में प्रकट न होकर, हमारे ही रूप में सदा के लिए स्थित रह सकते हो, तो तुम्हारे जन्म को मिटाने के लिए दूसरा कोई उपाय जानने की ज़रूरत नहीं है ॥ ६७ ॥

ईश्वर में सबको और सबमें ईश्वर को देखनेवाले ज्ञानियों के लिए यही एकमात्र उपाय है। चर्या, क्रिया और योग तो उन लोगों के लिये हैं, जो ज्ञान-निष्ठा को प्राप्त नहीं कर सके हैं। ज्ञानी तो ईश्वर को जग में और जग को ईश्वर में देखते हैं। वे ईश्वरीय ज्ञान में अन्तर्हित होकर ईश्वर के रूप में ही रह जाते हैं।

भ्रम पैदा करनेवाले करणों के साथ तुम नाता जोड़ोगे तो हे मन, उससे हम जन्म के गर्त में ही पड़े रहेंगे। इसलिए तुम उस नाते को छोड़ो और परमकृपा से जुड़े रहो। तब हम सदा के लिए परमानंद में मग्न रहेंगे और दुःखों का हेतु जो कर्म है उससे भी निर्लिप्त रहेंगे ॥ ६८ ॥

भ्रम पैदा करना यानी आत्मा के स्वरूप को छिपाकर जीवबोध को प्रकट में लाना।

देह को भुलाकर, परम कृपा में रहकर, ईश्वर के साथ मिल जाओगे तो हे मन, तुम उत्तरोत्तर शिवभोग की वृद्धि को पाते रहोगे। फिर तुम्हें जन्म-मरण की यातनाओं में पड़ना नहीं होगा; घोर कर्मभोग तुम्हें हैरान नहीं करेंगे, और तुम्हें किसी तरह का दुःख नहीं होगा ॥ ६९ ॥

जन्म के बंधन से सदा के लिए छूटकर शिवभोग पाने का यही एकमात्र उपाय है। इसके विपरीत जो लोग परम की कृपा को भुलाकर स्थूल व सूक्ष्म देहों के साथ मिलकर रहते हैं उन्हें जन्म मरण को यातनाएँ और कर्मभोग की कठोरताएँ कभी नहीं छोड़तीं। इसलिए करणों के साथ मिलना हेय है और परम कृपा के साथ मिलना उपादेय है।

भूत आदि तत्त्व दुःख के हेतुभूत पाश हैं; पूर्ण ईश्वर ही परमानंद रूप मुक्ति है; ईश्वर हम सबमें अभिन्न होकर रहनेवाला स्वामी है; जब तीनों मल बाधा-मात्र भी न रहकर मिट जाते हैं तभी सुख मिलता है - इन सब बातों को जानने की भावना भी जब दूर हो जाती है तभी जन्मविमुक्त अवस्था प्राप्त होती है ॥ ७० ॥

यह ज्ञान, उस अवस्था को प्राप्त करने के लिए उपायमात्र न होकर, स्वयं फल भी है।

करण-कलेवरों के द्वारा प्राप्य जो आनंद है उससे कई गुने अधिक परमानंद को देनेवाली यह मुक्तिदशा है। इस पर्वत पर चढ़ने के बाद तुम्हें उसके शिखर की ओर चलना होगा। इसके विपरीत, अगर तुम नीचे उतरकर पाश के गर्त में पड़ोगे तो फिर तुम्हारा उद्धार असंभव है। इसलिए हाय! तुम पाशों में मत फँसो ॥ ७१ ॥

पतितों का उद्धार हो सकता है; परंतु जो जीव किसी पहाड़ के शिखर पर पहुँचने के बाद गहरे गर्त में पड़ता है उसका बचाव नहीं हो सकता। उत्तरोत्तर बढ़ते रहने से इस जग के सभी जीव मुक्ति पा सकते हैं; लेकिन ऊपर

का जीव एकदम नीचे गिर जाय तो किसी भी उपाय से उसे बचाया नहीं जा सकता। हाय! पाश के गर्त की यह कठोरता किसी के मिटाये नहीं मिट सकती।

जन्म के दुःखसागर में हमेशा डूबे रहकर बिगड़नेवाले हे मन! तुम्हें एक अच्छी सिखावन देता हूँ, सुनो। अगर तुम जन्म-बंधन से छूटकर ईश्वर से मिलना चाहते हो तो फिर कभी तत्त्वों के झुंड से मत मिलो। इसीमें तुम्हारी भलाई है ॥ ७२ ॥

अर्थात् करण-कलेवरों के पाश से दूर रहो। पाश के साथ नाता जोड़ोगे तो तुम्हारे लिए जन्म-मरण अनिवार्य बन जायँगे। कोई भी उपाय बाद में तुम्हें बचा नहीं सकता। हे मन, तुम सदैव इस विषय को ध्यान में रक्खो।

## ७

## नैष्कर्म्य

हरएक मनुष्य अपने कर्मों के अनुसार अच्छाइयों व बुराइयों को पाने लायक होता है। उन अच्छाइयों व बुराइयों को जो लोग करने योग्य हैं उनके द्वारा परमेश्वर उन्हें कराता है। ईश्वर की परम कृपा से ही ये कार्य संपन्न होते हैं। इसलिए जो लोग इस कार्य में सहायक होते हैं उनमें से कुछ को अपना मित्र और कुछ को अपना शत्रु मानकर उनसे राग-द्वेष करना बिलकुल अज्ञानता है ॥ ७३ ॥

अपने सामने की वस्तुओं को देखकर उन पर राग-द्वेष करना ठीक नहीं है। ईश्वर की कृपा के बारे में सोचोगे तो सब कर्मों में एकसूत्रता प्रतीत होगी। दूसरों से चाहे भलाई हो या बुराई - वे उनके कर्म नहीं हैं, परन्तु ईश्वर के कृपा-कार्य हैं।

**गंगा व चन्द्रमा को अपने जटाजूट में रखनेवाले और चिदंबर में नाचनेवाले मेरे गुरु की कृपा मुझे कहाँ चलाएगी, कहाँ सुलाएगी व कहाँ बिठाएगी - मैं इन बातों को नहीं जानता ॥ ७४ ॥**

चलना, सोना, बैठना आदि मेरे कार्य मेरी अपनी इच्छा के अनुसार नहीं होते ; वे तो परमेश्वर की परम कृपा से ही होते हैं। इसलिए मैं दूसरों की भलाई व बुराई कैसे कर सकता हूँ? मुझसे कुछ बनना बिल्कुल असंभव है।

**जहाँ कहीं भोग व भुवन हैं तहाँ करण व कलेवर घूमते फिरते हैं। इस परिस्थिति में, ऐ मेरे हृदय, तुम उन्हें अपना स्वरूप मत समझो। तुम अपने आपको देखो और परम कृपा में ही स्थित रहो ॥ ७५ ॥**

आत्मा व्यापक है। उसके अनुभव के योग्य भोगोंवाला भुवन जहाँ कहीं है तहाँ ईश्वर की परम कृपा से, उस अनुभव के साधनरूप करण-कलेवर भी अपने आप घूमते फिरते हैं। ये करण-कलेवर एक जगह पर रहनेवाली वस्तुएँ हैं ; व्यापक नहीं हैं। इसलिए तुम उन्हें अपना स्वरूप मत मानो। 'मैं उन भुवनों में फिरा करता हूँ' - ऐसी भ्रान्ति को मिटा दो। अपने व्यापक स्वरूप का ध्यान करो। उस व्यापकत्व को छिपाकर तुममें अणुत्व पैदा करनेवाला जो मल है उसे दूर करने के लिए, उसके दायक परमेश्वर की परम कृपा के कार्य को जानो। तुम इस भावना से निष्कर्म होकर स्थित रहो।

तुम जो कुछ भी करो, जो कुछ भी बोलो, जो कुछ भी सोचो - इन सब कार्यों में महादेव की कृपादृष्टि को छोड़कर कभी मत हटो। उसीको अपना लक्ष्य मानकर बढ़ते चलो ॥ ७६ ॥

तुमने जान लिया है कि चलना, सोना व बैठना अपने काम नहीं हैं। इसी तरह तुम यह भी जान लो कि शरीर के द्वारा किसी काम को करते वक्त, वाक् के द्वारा किसी बात को कहते वक्त और मन के द्वारा किसी विषय को सोचते वक्त, परमात्मा की कृपा आँख की तरह रहकर तुम्हें ज्ञान प्रदान करती है। तुम उसी कृपा को आँख मानकर बढ़ते चलो।

तुमने जिस देह को लिया है उसके योग्य कर्म सदा फलते ही रहेंगे। 'हमने कर्मों को छोड़ दिया है' - ऐसा कहनेवाले निरे मूर्ख हैं। सब कर्मों को छोड़ देना मुक्ति नहीं है। हम तो मुक्ति उस दशा को कहते हैं, जहाँ जीव पाँचों मलों और छत्तीसों तत्त्वों से मुक्त होता है ॥ ७७ ॥

मल दूर होकर ज्ञान प्रकाशित होने पर भी, जब तक शरीर है तब तक प्रारब्ध कर्मों का फल नहीं छूटेगा। अगर कोई कहता है कि वह छूट जायगा, तो उसे अज्ञ समझो। यहाँ यह प्रश्न उठ सकता है - 'क्या जब तक शरीर है तब तक किसी को मुक्त नहीं कहा जा सकता?' इसका उत्तर यह है - 'ऐसा नहीं, कई महान् जीवन्मुक्त हैं। परन्तु जीवन्मुक्तों को भी प्रारब्ध कर्मों का फल भोगना पड़ता है। उन्हें हम इसलिए मुक्त कहते हैं कि वे पाँच मलों और छत्तीस तत्त्वों से मुक्त हैं।

सभी जीवों की रक्षा करने के लिए एक परमेश्वर है कि नहीं? उन जीवों में हम भी तो हैं! इसलिए ऐ मेरे हृदय, तुम

क्यों किसी वस्तु की कामना करते हो, मन को सताते हो और हरदम चिन्ता करते रहते हो? जो कुछ आना है वह अपने आप आएगा ॥ ७८ ॥

ईश्वर करुणामय है। उसने सभी जीवों की रक्षा करने का व्रत ले लिया है। हम भी जीव हैं; अतः वह हमारी रक्षा अवश्य करेगा। हम इस रक्षा के कार्य को अपना मानकर, दूसरों से घृणा नहीं करेंगे; किसी वस्तु को चाहकर अपने मन को मलिन नहीं करेंगे। क्योंकि, हमारे चाहने लायक जो कुछ भलाई है वह अपने आप, विना माँगे, परम कृपा से हमारे पास आएगी; और हमारे घृणा के लायक जो कुछ बुराई है वह भी अपने आप, विना हमारी घिन के, दूर हो जाएगी। यही परम कृपा का कार्य है।

तीस घड़ियों के बाद प्रभात होता है और तीस घड़ियों के बाद रात आती है। इसी तरह हर चीज़ को समझ लो, ऐ मेरे मन! जब होने का समय है तब सभी काम अपनें आप होंगे और जब खोने का समय है तब कोई भी काम सफल नहीं होगा ॥ ७९ ॥

दिन में प्रकाश और रात में अंधकार रहता है। समय की परिधि में बँधकर बारी-बारी से दिन जाता है व रात आती है। किसी की इच्छा के अनुसार न सूरज का उदय होता है, न अस्त। इसी तरह भलाइयाँ और बुराइयाँ काल की परिधि में बँधकर अपने-आप बारी-बारी से आती जाती रहती हैं। किसी की इच्छा के अनुसार कुछ बनता व बिगड़ता नहीं है।

जीव सकल अवस्था में वस्तुओं की कामना करता है; केवल अवस्था में मल में डूबा रहता है; शुद्ध अवस्था में अवाक्

रहता है। इन तीनों अवस्थाओं में उसे रखना उस परमेश्वर का कृत्य है, जो इन तीनों अवस्थाओं से परे है ॥ ८० ॥

जीव करण-कलेवरों के साथ रहकर जन्म-मरणों में घूमता है - यह सकल अवस्था कही जाती है। संहारकाल में करण-कलेवर माया के साथ सिकुड़कर रहते हैं और जीव मल में पड़ा रहता है - इसे केवल अवस्था कहते हैं। मल के दूर हो जाने के बाद जीव को करण-कलेवरों के उपकार की आवश्यकता नहीं रहती। तब वह करण-कलेवरों से छूटकर शिव के साथ स्थित रहता है - इसे शुद्ध अवस्था कहते हैं। तीनों प्रकार की ये अवस्थाएँ जीव के प्रति परमेश्वर के उपकार हैं।

करण-कलेवर जड़ हैं; इसलिए वे अपने आप जीव को पा नहीं सकते। यद्यपि जीव चिद्रूप है फिर भी जब तक वह करण-कलेवरों से संलग्न नहीं होता तब तक किसी बात को जान नहीं सकता; इसलिए वह अपने आप करण-कलेवरों को ले नहीं सकता। अतः इन दोनों को मिलाने का कार्य उस परमेश्वर का है, जो करण-कलेवरों से रहित होनेपर भी ज्ञातृस्वरूप है। उसकी कृपा-दृष्टि से रहित कोई भी नहीं है ॥ ८१ ॥

सभी कार्य शिव के हैं, इस बात का स्पष्टीकरण यहाँ किया गया है।

ऐ मेरे अच्छे हृदय, इस बात को जान लो। खूब सोच-विचारकर देखने पर यह ज्ञात होता है कि परमानंदरूप परम कृपा में जीव का निमग्न होना व लौकिक आनंदरूप भ्रम में उसका पहुँचना- ये दोनों, अखिलाण्ड में व्याप्त परमात्मा के कार्य हैं ॥ ८२ ॥

जब परमेश्वर गुरु बनकर उपदेश करता है तभी श्रीचरणों का ज्ञान होता है और जब वह तिरोधान-शक्ति के साथ रहता है तब आत्मा को इच्छा होती है। इसलिए ये दोनों कार्य ईश्वर के ही हैं। विना ईश्वर की कृपा के उसके चरणों का नमन हो नहीं सकता। बन्धन और मुक्ति उसीके हाथों में हैं।

यदि हममें ईश्वर का कृपाकार्य न होता तो तब हम अपनी भलाई पाने और बुराई दूर करने के लिए परमेश्वर से प्रार्थना करते, और उन भलाइयों व बुराइयों के स्वयं कारण भी बनते। परन्तु वस्तुस्थिति ऐसी नहीं है। ईश्वर सर्वत्र हमारे साथ ही स्थित है और हमारे प्राणों का प्राण होकर कार्य कर रहा है। इसलिए भलाई हो व बुराई, उसके जिम्मेदार हम नहीं हैं॥ ८३ ॥

ज्ञान, शक्ति और परम कृपा से युक्त परमेश्वर हमारी भलाई करने के लिए सब जगह हमारे साथ ही स्थित है; इसलिए उससे हमें कुछ माँगने की ज़रूरत नहीं है।

"हम स्वयं अपनी भलाई को ढूँढ़कर जानने की शक्ति रखते हैं - ऐसे विचार को बिलकुल हटाकर जो लोग अपनी भलाई के कर्ता ईश्वर को समझते हैं और उसकी कृपा पर निर्भर रहकर नम्रता का आचरण रखते हैं वे ही महान् हैं" - यह वेदों की घोषणा है। जो लोग अपने आपको सशक्त समझकर उसी विचार पर चलते हैं वे छोटे हैं। उनके सिवाय सदा दुःख को झेलनेवाला इस जग में और कोई नहीं हो सकता॥ ८४ ॥

अपनी अल्पज्ञता का जिन्हें ज्ञान है वे लोग बड़े हैं; जिन्हें यह ज्ञान नहीं है वे छोटे हैं। इस प्रकार के छोटे लोग हमेशा दुःख ही पाते हैं, और बड़े लोगों को सुख मिलता है। जो लड़का अपने को माँ-बाप से बड़ा समझकर अपनी भलाई के लिए प्रयत्न करता है वह आखिर दुःख ही पाता है। जो लड़का अपने माँ-बाप के वचन पर चलता है उस बुद्धिमान् लड़के को सदा सुख मिलता है।

क्लेशों का घर यह जो शरीर है इसके साथ रहकर भी कोई मनुष्य सभी शास्त्रों को सीख ले और अणिमा आदि सिद्धियों को पा ले तो भी यदि उसका मन परम आनंद में नहीं लगा है तो यह निश्चित जान लो कि उसे दुःख के अतिरिक्त कुछ नहीं प्राप्त होगा ॥ ८५ ॥

शास्त्रों के ज्ञान से व अणिमा आदि अष्ट सिद्धियों को पाने से जन्म का बन्धन नहीं छूटता। जब तक जीव परमानंद की कामना नहीं करता तब तक वह दुःख में ही डूबा रहेगा, यह निश्चित है। इसलिए जीव का यही कर्तव्य है कि वह परमानंद के मार्ग पर चले। दूसरे किसी भी रास्ते पर चलने से कोई लाभ नहीं होगा; इतना ही नहीं, दुःख पर दुःख आते रहेंगे।

मन, वाक्, शरीर और प्राणों में स्थित रहकर उन्हें कार्यान्वित करनेवाला हर है। अन्न आदि भोग-वस्तुओं को देनेवाला भी हर है। जाग्रत् आदि अवस्थाओं में जीव को लाकर मिलानेवाला भी हर है। जीव को बारबार जन्म दिलाकर घुमानेवाला भी हर है। जीव को जन्म-बन्धन से छुड़ाकर मुक्ति-पद पर पहुँचानेवाला भी हर है ॥ ८६ ॥

मन आदि, कर्म के साधन हैं। जीव शरीर से युक्त होकर कर्म करता है। मन आदि में और जीव में प्राणों का प्राण शिव व्यवस्थित है। वही सब कर्मों को कराता है; उन कर्मों के फल के अनुसार अन्न आदि भोग-वस्तुओं को उपजाकर देता है; जाग्रत् आदि पाँचों अवस्थाओं में भिन्न-भिन्न कर्मों व कर्म-फलों का अनुभव कराता है; बारबार जीव को जन्म के फेर में घुमाता है और उसे मुक्ति भी प्रदान करता है। ये सब कार्य शिव के हैं, न कि जीव के। हर ही सबका स्वामी है; अतः उसीके कृपामार्ग पर जीव को चलना है।

ईश्वर की कृपा, हमारे पुरातन कर्मों के अनुसार हमारे द्वारा कौन से कार्य कराएगी - यह हम नहीं जान सकते। इस हालत में हम यह कैसे कह सकते हैं कि हम अमुक कार्य करेंगे, तमुक कार्य छोड़ देंगे, उधर घूमेंगे, इधर रहेंगे या अपने आपकी रक्षा हम कर लेंगे इत्यादि? ॥ ८७ ॥

इस जग में हमारे सारे प्रयत्न, पूर्वजन्मों के कर्मफल के अनुसार, ईश्वर की कृपा से हुआ करते हैं। इसलिए हमें 'अमुक करेंगे, तमुक नहीं करेंगे' इत्यादि बातों से कोई प्रयोजन नहीं है।

ऐ हृदय! यदि तुमने पुण्य-कर्म किये हैं तो वे ईश्वर-कृपा से उचित समय पर तुम्हारे पैर पड़कर अपना फल देंगे ही। इसलिए तुम अपनी भलाई के लिए "हे चिदंबर के नाथ!" कहकर कुछ माँगते मत फिरो। कई तरह से स्तुतियाँ करने पर भी तुम्हें भलाइयाँ न मिलें तो दुःख से जलकर ईश्वर को जली-कटी बातें मत सुनाओ ॥ ८८ ॥

किसी प्रयोजन की कामना से परमेश्वर की उपासना करना ठीक नहीं है। तुम्हारे पुण्य के परिपक्व होने पर भलाई उचित समय पर अपने आप आकर तुम्हारे पैर पड़ेगी। भलाई के मिलने में देर हो रही है तो ईश्वर को दोष मत दो।

हे ईश! जब मैं यह जान गया हूँ कि कुछ भी काम मेरा नहीं है, सब तुम्हारे ही कार्य हैं, तब मेरी कामना क्या हो सकती है और मैं मुँह खोलकर आपसे क्या कह सकता हूँ? कुत्ते के समान यह जो सेवक है इसका उद्धार आप आगे जिस प्रकार चाहते हैं उसी प्रकार से करने की कृपा कीजिये ॥ ८९ ॥

आपने अब तक जो कुछ किया है वह सब मेरी भलाई के लिए ही किया है। आगे भी आप जो कुछ करेंगे वह मेरे उद्धार के लिए ही होगा। मैं एक कुत्ते के समान आपके चरणों में आश्रित सेवक हूँ। इसलिए आपकी कृपा के अनुसार ही सब कुछ होगा। हम आपसे मुक्ति-पद मांगने का साहस नहीं करेंगे। जब आप ही स्वयं हमारी भलाई कर रहे हैं तब हम आपसे क्या मांगें और क्यों मांगें?

शिव इस जालिम शरीररूप कठपुतली को कर्म के धागों से बाँधकर भलाइयों व बुराइयों में नचाता है। अज्ञ लोग इस सत्य को नहीं जानते; वे तो अपने आपको सब कर्मों के कर्ता मानते हैं और इसी पर अड़े रहते हैं; इससे बडी हँसी की बात और क्या हो सकती है! ॥ ९० ॥

शरीर कठपुतली है; कर्म धागे हैं; शिव नचानेवाला है। जो लोग इस सत्य को नहीं जानते वे अपने आपको कर्ता-धर्ता मानते हैं। अगर

कठपुतली अपने आपको नाचनेवाली समझती है तो यह कितनी बड़ी हँसी की बात है!

'आणव'-मल और छत्तीस तत्त्वों से मुक्त होकर शिवानंद को पाने पर भी, जीवन्मुक्त इस जग में प्रारब्ध कर्मों से कैसे छूट-कर रह सकते हैं? हाँ, वे निर्लिप्त भाव से उन कर्मों को देखते हुए रह सकते हैं ॥ ९१ ॥

कर्म-बन्धों के रहते हुए भी जीवन्मुक्त लोग परमेश्वर की कृपा को सोचते हुए कर्मानुभवों में अलिप्त रहकर जीवन व्यतीत करते हैं।

जीवन्मुक्त ज्ञानी सुख-दुःखों को भोगते हैं, अहंकार-ममकारों में रमते हैं; फिर भी वे जानते हैं कि ये सब कार्य परम कृपा के विना नहीं होते। इसलिए वे जीव को शरीर से पृथक् देखते हैं और इन कार्यों में संलग्न नहीं होते। इस तरह वे आगाम्य कर्मों से छूट जाते हैं ॥ ९२ ॥

जीवन्मुक्तों को इस प्रकार नैष्कर्म्य की सिद्धि हो जाने से आगे के कर्म-बन्धन उन्हें छू नहीं सकते।

इस जग में मनुष्य का शत्रु व मित्र और कोई नहीं है; उसका अपना मन ही शत्रु और मित्र है। तुम्हें बन्धन में रखनेवाले मल को तोड़ने के लिए शिव तुम्हारे शरीर में तुम्हारे कर्मों के अनुसार कार्य करता है, यह जानो ॥ ९३ ॥

शिव जीव को उसके कर्मों के अनुसार शरीर के साथ मिलाता है। जो लोग इस सत्य को नहीं जानते उनका मन उन्हीं का शत्रु बन जाता है। जो लोग इसे जानकर शिव की आराधना करते हैं उनका मन मित्र होता है। आगाम्य कर्म बद्धों के लिए हैं ; मुक्तों के लिए नहीं। शिवकृपा पर निर्भर रहना ही निस्तार का एकमात्र मार्ग है।

जीवों ने पुराने जन्मों में कई जगहों में कई कालों में कई तरह के कर्म किये हैं। उन कर्मों में से कौन-सा कर्म किस जगह पर किस काल में किस फल के रूप में किसके द्वारा परिणत होना चाहिये, इसे ईश्वर ही जानता है और जीव को उस फल की प्राप्ति कराता है। ईश्वर ऐसा परम उपकारी है ॥ ९४ ॥

कर्म अपने आप फल देते हैं - ऐसा मत समझो। ऐसा समझना भ्रान्ति-मात्र है। कर्मों का फल देनेवाला ईश्वर है और वह उसे उचित स्थान व काल पर उचित माध्यम के द्वारा दिलाता है।

अनादि परमेश्वर ने प्रारंभ में ही जो विधान कर रक्खा है उससे अतिरिक्त आज कोई नयी बात नहीं होगी। विना थकावट के सदा कार्य करनेवाले उसी ईश्वर पर निर्भर रहो और चिन्ता करना छोड़ दो ॥ ९५ ॥

अनादि परमेश्वर ही इस जगत् का स्वामी है। जब उसने जीवों के लिए पहलेपहल शरीर बनाकर दिये थे, उसी दिन उनकी जाति, आयु व भोगों का भी विधान कर दिया था। आज उस विधान के अतिरिक्त कोई नयी वस्तु मिल ही नहीं सकती। जीवों पर असीम कृपा के कारण ईश्वर सदा कार्य कर रहा है और कभी ऊबता नहीं है। नाटक देखनेवालों की तरह तुम इस आश्चर्यकारक कृपा-कार्य को देखते रहो और किसी बात की चिन्ता करना छोड़ दो।

महामहिमयुक्त, आनन्दचित्स्वरूप, सर्वप्रसिद्ध परमेश्वर स्वयं सर्वत्र व्याप्त होकर स्थित है और जड़ चेतन सभी वस्तुओं को उस उस स्थान पर चलाता है। इस हालत में कौन बड़ा है, कौन छोटा है, कौन मित्र है और कौन शत्रु है? ॥ ९६ ॥

ईश्वर की व्यापकता को जानने के बाद उच्चता व नीचता और शत्रुता व मित्रता के भाव नहीं रहते।

मेरे अच्छे हृदय में रहनेवाले हे दक्षिण कमलालय के ज्ञान-प्रकाश गुरु! मैंने अपने कार्यों को आपके कार्य न समझकर, आपके कार्यों को अपने कार्य समझ लिया था। इस भ्रमपूर्ण धारणा के कारण मैंने जो जो दुःख भोगे थे उन सबको आपका हृदय पूर्ण रूप से जानता है ॥ ९७ ॥

ईश्वर के कार्य को अपना कार्य मानना भ्रम है। इस भ्रम के कारण जीव दुःख पाता रहता है। इन सारे दुःखों को ईश्वर जानता है।

जीव प्रत्येक दिन जो कार्य कर रहे हैं वे सब पूर्वजन्म के कर्मों का अनुभव करने के लिए ही है। किसी भी क्षण कोई भी कार्य व्यर्थ नहीं होता। उमानाथ इन सबको जानता है और अपने निष्णात सेवकों को उन्हें जताता है ॥ ९८ ॥

जीवों के कार्यों को प्राक्तन कर्मों के अनुसार बनाकर स्वयं ईश्वर कार्य कर रहा है। इस बात को उसके सेवक ही जानते हैं।

हे मेरे चितचोर हर ! आप आपनी कृपा से मेरे ज्ञान में परमानंद को सीधे ही क्यों नहीं प्राप्त करा देते ? यह बताइये, आप क्यों धीरे-धीरे मुझे सताते हैं, दुष्कर्मों का फल चखाते हैं और बाद में ज्ञान के साथ मुझे संलग्न कराते हैं ? ॥ ९९ ॥

शिवानंद जीव के ज्ञान में ही सिद्ध होता है। हर जीव के अपने अलग-अलग कर्म हैं ; इसलिए जीव शिवानंद को शीघ्र नहीं पाता है तो इसमें उसीका दोष है ; न कि ईश्वर का। परन्तु जो लोग ईश्वर के सेवक हैं वे ही इस बात को जान सकते हैं।

विना मुझसे पूछे, आपने मल में पड़े हुए मेरे पास आकर मुझे उठाया और मुझे अपना सेवक बनाकर उस परम मुक्ति-पद पर पहुँचा दिया, जहाँ से फिर कभी लौटना नहीं है। बताइये, क्या यह आपका कर्तव्य है, या मेरा यह कर्तव्य है कि मैं आपका अनुगमन करूँ और सेवक बनकर स्तुति करूँ ? मुझे उबारना आपका ही कर्तव्य है ॥ १०० ॥

जीव 'आणव'-मल में बद्ध होकर उसीमें पड़े रहते हैं। तब ईश्वर उन्हें उस बन्धन से निकालकर थोड़ा ज्ञान उपजाने के लिए करण-कलेवरों को देता है ; उसके बाद सत्यज्ञान देकर मुक्तिपथ पर ले जाता है। ये सब परमेश्वर की कृपा के कार्य हैं। इस कृपा के लिए, विना उसकी स्तुति किये जीव और कर ही क्या सकता है ?

विना किसी कारण के शरीर नहीं मिलता। विना कारण व्याधि नहीं आती। कारण के विना सुख-दुःख नहीं आते। पूर्व-

जन्मों में किये हमारे कर्मों के अनुसार शिव-कृपा इन कार्यों को कर रही है। इन कर्मफलों के साथ हमारा संबन्ध जोड़नेवाले ईश्वर का ही ध्यान किया करो ॥ १०१ ॥

विना कारण कोई भी कार्य नहीं होता। कारण व कार्य इन दोनों की पृष्ठभूमि एक होती है। शरीर का भार, जन्म का रोग और सुख-दुःख हमें जो मिले हैं इन सबका कारण हम स्वयं हैं; इसलिए दूसरों पर इसका दोष लगाना नहीं चाहिये। हमने जो कर्म किये हैं उन्हीं का सब दोष है। प्रत्येक जीव के कर्मों को जानकर उनके अनुसार फल देनेवाले ईश्वर का ही ध्यान सदा किया करो।

सद्वृत्त लोगों को अपनी ओर आकर्षित करनेवाले कमलालय में जो ज्ञानप्रकाश गुरु बसे हैं उनकी कृपा से जो लोग ज़रा भी अलग नहीं होते वे बुरे कर्मों में प्रवृत्त नहीं होते। यदि वे प्रवृत्त भी होते हैं तो सबको शिवकार्य ही समझते हैं ॥ १०२ ॥

संत जन स्वयं कभी किसी कार्य को नहीं करते; किसी भोग में प्रवृत्त नहीं होते। यदि कभी उन्हें ऐसा कार्य करना पड़े तो वे उसे शिवकृपा का कार्य समझकर ही करते हैं। संतों का ही नहीं, बल्कि सभी लोगों का आचरण ऐसा होना चाहिये।

मिलाना और मिली हुई वस्तु को अलग करना, हिलाना और हिली हुई वस्तु को निरोध में रखना, दिखाना और दिखायी गयी वस्तु को छिपाना - ये सब, जीवों के पुराने कर्मों के अनुसार भालनेत्रवाले शिव के विधान हैं ऐसा समझकर रहो ॥ १०३ ॥

विषयों के साथ जीव को मिलाना और अलग करना, हिलाना यानी जन्म-मरण के चक्र में लाना, निरोध में रखना यानी केवल अवस्था में निमग्न रहने देना, दिखाना यानी शिवज्ञान का बोध कराना, छिपाना यानी उसका विस्मरण कराना - ये सब, शिव के विधान के अनुसार ही होते हैं। जीवों के प्रति ईश्वर का कर्तव्य एक नहीं, कई हैं। इसका कारण यहाँ बताया गया है।

जो है क्या वह जाएगा? जो नहीं है क्या वह आएगा? प्रवाह हमेशा गड्ढे की ओर ही तो बहेगा? कपटता के साथ पागल की तरह बकवाद करनेवाले हे अज्ञ मन! क्या तुमने समझ लिया है कि शिव मरकर चला गया? ॥ १०४ ॥

अपने अपने कर्मों के अनुसार फल भोगना ही पडेगा। जो फल मिलना है उसके अतिरिक्त या उसके विपरीत दूसरा फल कभी नहीं मिलेगा। इन कर्मों को उन जीवों के साथ संयुक्त करानेवाला शिव सदा एक ही रूप में अविनाशी होकर स्थित है। इसलिए हमें जो सुख-दुःख मिलने हैं वे गड्ढे की ओर बहनेवाले प्रवाह की तरह अपने आप हमारे पास आएँगे। इसलिए उन्हें पाने या मिटाने के लिए हमारा प्रयत्न बिल्कुल व्यर्थ है। सब शिव के कार्य हैं। उन्हें अपना कार्य समझने से कोई लाभ नहीं है।

यदि हम ईश्वर को दुबला समझते तो मंदिर के नुकसान की भी बातें कर सकते थे। ईश्वर ही सबको बनाता है और बनाकर मिटाता है। इस हालत में हम दूसरों की ओर क्यों देखें और उन पर दोष क्यों दें? ॥ १०५ ॥

किसी स्थान पर रहनेवाले बलवान् हैं तो वह स्थान भी बलवान् होता है; कोई उसका नाश नहीं कर सकता। इसी तरह, सबको बनानेवाला और

मिटानेवाला ईश्वर सर्वशक्त है; इसलिए उसके स्थान जो जीव और शरीर हैं उनका नाश कोई नहीं कर सकता। दूसरों को नाशकारक समझकर उन पर घृणा मत कीजिये।

हे परशिव! आज शिवालयों में एक नाश आया हुआ है, जिससे सारा जग बेहाल है। हाय! इसके लिए क्या मैं इस देश के राजा को कोसूँ या लोगों को उनके कर्मों के अनुसार फल देनेवाले आपको कोसूँ? ॥ १०६ ॥

शिव-मंदिरों पर कोई संकट आया तो उसे देश की विपत्ति समझिये। इसी तरह शिव-मंदिर जो जीवदेह है उसका संकट भी देश के लिए भयानक है। काम, क्रोध आदि के कारण यदि किसी देश में शिवपूजा को बाधा पहुँचती हो तो भक्तों का यह कर्तव्य है कि वे अपने उपदेशों से उस देश का सुधार करें। इस देह को जो शिवार्पण नहीं करता है वह जीव बड़ी विपत्ति में फँसा हुआ है। शिवकृपा के विना उसे उबारनेवाला और कोई नहीं है।

## संन्यास

कामनाएँ तुम्हारे पीछे पड़कर तुम्हें न भगाएँ, इसलिए तुम सदा उन्हें विरक्ति से हटा दो और उन्हें छोड़कर परशिव पर प्रेम करो, अरे प्रेम करो। यह सारा जगत् मिथ्या है, रे मिथ्या है, रे मिथ्या है ॥ १०७ ॥

जगत् मिथ्या है और परशिव सत्य है। असत्य जगत् को हटाकर परशिव पर प्रेम करना ही परमानंद पाने का एकमात्र उपाय है।

सारी दुनिया हमसे अनुग्रह पाती है तो इससे क्या हुआ? सारी दुनिया हमारे वश में है तो इससे क्या हुआ? सारी दुनिया हमारा यश गाती है तो इससे क्या हुआ? हमारे कर्म-बन्धन कटकर जब हम परमानंद को पाएँगे और उसमें निमग्न होंगे तभी तो हम मुक्त होंगे? ॥ १०८ ॥

दूसरों का मार्गोपदेशक बनकर उन्हें अपने अनुयायी बनाकर निस्सीम यश पाने से किसी के कर्मबन्धन नहीं कटते। इसलिए जन्म-मरण के चक्र को मिटानेवाली मुक्ति ही हमारी एकमात्र सुगति है।

यह बताओ, पशु-पाशों के ज्ञान से परे जो सुखानंद है उसमें निमग्न होकर शिव में मिलकर लक्ष्य को लाँघकर शिव के व्यापकत्व को जानकर उससे रमकर सदा अवियुक्त रहने से हमारा जन्म-बन्धन कटेगा, या कामनाओं में आसक्त होकर उनके पीछे फिरने से जन्म-बन्धन कटेगा? ॥ १०९ ॥

कामना से ही जीव जन्म लेता है; तब कामना में आसक्त होनेवाला जन्म-बन्धन से कैसे छूट सकता है? वह तो कभी नहीं छूट सकता। परमानंद को पाने के लिए किसी भी प्रकार की आसक्ति को बिल्कुल हटा देना परमावश्यक है। अनासक्ति के विना आनंद प्राप्य नहीं है।

किसी भी दिशा को, किसी भी जग को, किसी भी कार्य को और किसी भी फल को तुम नित्य मत मानो। वे सारे अनित्य

हैं। आरसे में जैसे रूप की छाया-मात्र दिखायी देती है और बाद में मिट जाती है वैसे ये सब तुम्हारे मन के आरसे में दिखायी देनेवाले रूपाभास हैं। ये अपने आप मिट जाएँगे। अपनी बुद्धि से इन्हें आरसे व सपने में दिखायी देनेवाली वस्तु समझो ॥ ११० ॥

जग में कई वस्तुएँ ऐसी हैं जो जीव के लिए सहायक प्रतीत होती हैं। वे सारी वस्तुएँ अनित्य हैं; वे कैसे भला जीव की सहायता कर सकती हैं? तुम्हारे विषयभोगों की तृप्ति उनसे कभी नहीं होगी। वे केवल आभास-मात्र हैं।

हे मन, सच्चा दिखायी देनेवाला इस लोक का सारा जीवन जब तक मिथ्या के रूप में ज्ञानानुभव से प्रतीत नहीं होता तब तक कोई चाहे कितना भी सीखे, चाहे जितना भी सुने, चाहे जितनी भी साधनाएँ करे, उसे आनंद कभी प्राप्त नहीं होता ॥ १११ ॥

देखने में तो यह जग नित्य-सा लगता है; परन्तु वास्तव में यह अनित्य है। सीखने, सुनने व साधना करने से जो कुछ आनंद मिलता है वह भी स्थिर नहीं है। जग की अनित्यता को ज्ञान व अनुभव से जाने बिना, परमानंद की प्राप्ति हो नहीं सकती।

बिजली की चमक की तरह एक क्षण में विभासित होकर मिट जानेवाले इस लौकिक जीवन को मेरे जैसे अज्ञ ही स्थिर वस्तु समझेंगे। परन्तु जो सन्त जीव-बोध से रहित हैं और सदा ही

शिवभोग का आस्वाद लेते हैं वे उसे कभी स्थिर नहीं कहते ॥ ११२ ॥

जग के जीवन को स्थिर माननेवाले भ्रान्त हैं। श्रीचरणों का ज्ञान पाये हुए सन्त उसे अस्थिर ही जानते हैं।

देश, नगर, धन, ज़मीन, सम्मान, पदवी, जाति - इन सबकी कामनाओं में पड़कर, हे मन, तुम मत घूमो। तुम्हारी ज्ञानदृष्टि से उस शिव को देखा करो, जो प्रेम का पहाड़ है और जो आवागमन से रहित है ॥ ११३ ॥

देश, नगर, धन आदि को अपने वश में करने की कामना हर किसी को आसक्ति की ओर ले जाती है। यह न प्रेम का कार्य है और न इससे आवागमन मिट सकता है। अपने लिए की जानेवाली आसक्ति ही नहीं, बल्कि अपने बन्धु बान्धवों के लिए की जानेवाली आसक्ति भी त्याज्य है।

मोह से विमुक्त मुनियों का इस जग में देह के अतिरिक्त कोई शत्रु नहीं है। विष्णु और ब्रह्मा से भी अज्ञेय जो एक ईश्वर है उसकी कृपा के अलावा उनका सहायक भी कोई नहीं है ॥ ११४ ॥

शरीर जीवन्मुक्तों का शत्रु इसलिए है कि वह भूख-प्यास को हमेशा उपजाता रहता है और काम क्रोध आदि को भी जगह देता है। इससे ज्ञान की हानि होती है। परन्तु ईश्वर उनका सहायक होने से शरीर की बुराइयाँ दूर हो जाती हैं। अहंकार का कार्य यहाँ कहा गया है; क्योंकि शरीर से अहंभाव उत्पन्न होता है।

जिन जीवों ने सशरीर रहकर निस्सीम संपत्ति को पा लिया है, अनगिनत सिद्धियों को वश में कर लिया है और अपरंपार कला के स्वरूपों का अनुसन्धान कर लिया है, उन्हें क्या सुख है? वे बिल्कुल सुखी नहीं हैं। सुखी तो वे हैं, जो शिवानंद में निमग्न हैं ॥ ११५ ॥

संपत्ति, सिद्धि आदि को सुख का साधन मानना निपट मूर्खता है। उनसे स्थिर आनंद की प्राप्ति नहीं होती।

बुरे कार्य को करके उससे मिलनेवाले सुख को और उसी कार्य से मिलनेवाले कभी न मिटनेवाले दुःख को मिलाकर देखो तो, ओह! इन दोनों में अणु और मेरु पहाड़ का जितना अन्तर है ॥ ११६ ॥

सच्चे ज्ञानियों के विरुद्ध कार्य करना बुरा है। उससे मिलनेवाला सुख अणु-जितना है तो उसीसे मिलनेवाला दुःख मेरु के समान भारी है और वह कभी मिटता नहीं है। अणु-जितना सुख जो मिला वह तो हमेशा के लिए गायब हो गया! इसलिए थोड़े सुख की कामना में बड़े भारी दुःख को निमन्त्रण मत दो। बुरे कर्म का फल ऐसा होता है।

मिथ्या के कारण होनेवाले दुःखों को अनुभव में देखने के बाद भी, और सत्य के कारण मिलनेवाले पूर्ण सुखों के परिपाक को जानने के बाद भी, हाय! लोग बिना जाने-बूझे कैसे रहते हैं? और, इस अनित्यता के कारण आनेवाली अच्छाइयों व बुराइयों को

स्वाभाविक जानकर आनंदित होने के बजाय वे उसीमें मग्न होकर दुःख पाते हैं ; यह कैसी अज्ञानता है ! ॥ ११७ ॥

अनित्य वस्तुओं के कारण दुःख उपजता है ; नित्य वस्तु सुख देते हैं। अनुभवी ज्ञानियों के उपदेशों से इसे जानो । अनित्य वस्तुओं की आसक्ति ही हमें जन्म-चक्र की ओर ले जाती है । इस अनित्यता के कारण ही सुख व दुःख बारी-बारी से आते-जाते रहते हैं ; यही उनका स्वभाव है । इसे देखकर जीव को आनंद होना चाहिये । इसके विपरीत, लोग इन अनित्य वस्तुओं में बुरी तरह फँसकर दुःख पा रहे हैं । अज्ञानता का यह कैसा दृश्य है !

जीव के लिए शरीर बन्दीशाला है ; करण उसके पहरेदार हैं ; भोग दुःखरूप दण्ड है और भुवन उसके अनुभवयोग्य स्थान है। ओह ! इस दुःख में पड़े हुए जीवों को उबारनेवाला भी शिव है और इस दुःख को उपजाकर अनुभव करानेवाला स्वामी भी शिव है ॥ ११८ ॥

परमानंद को पाने में शरीर विघ्नरूप है ; इसलिए वह बन्दीशाला के समान है । जीव उससे निकलकर अपने आप बाहर जा नहीं सकता । उसे छुड़ानेवाला एकमात्र शिव ही है । शिवकृपा के मार्ग पर चलना ही अनासक्ति का योग है ।

हे मन, इस जग में ईश्वर की कृपा पर अधिष्ठित होकर रहो । दूसरे सारे अधिष्ठान अनित्य हैं । उन अन्य अधिष्ठानों को मिथ्या न समझकर व सत्य मानकर उनमें रमना बिल्कुल व्यर्थ है ॥ ११९ ॥

ईश्वर की कृपा ही जीव का आधार है। दूसरी बातें अनित्य हैं और उन्हें आधार मानकर चलना किसी काम का नहीं है। ईश्वर-कृपा को तारक समझो और सभी आसक्तियों को हटा दो।

तुम अपने को अमीर समझकर गर्वित हो तो अपने से बड़ों की संपत्ति का विचार करो। तुम अपने को ग़रीब समझते हो तो अपने से छोटों की दरिद्रता का विचार करो। तब तुम्हारे विचारों में किसी भी संकट, दुःख और दुर्भावना का प्रवेश कभी नहीं होगा ॥ १२० ॥

जीवन में उच्चताएँ व नीचताएँ स्वाभाविक हैं। अपनी संपत्ति पर गर्व मत करो या अपनी ग़रीबी पर उदास मत बनो। इस गर्व व उदासपन को दूर करने के उपाय यहाँ बताये गये हैं। जग पर अनासक्त रहने का भी यही मार्ग है।

## ९
## ज्ञानियों की प्रशंसा

अकेले निष्ठा में रहकर, मौन शिव में निमग्न होकर, मल को हटाकर, शिवानन्द के रूप में रहनेवाले जीवन्मुक्त, अनित्य को नित्य मानते हुए जन्म-बन्धन में डूबे रहनेवाले बुरे लोगों के साथ मेल-मिलाप कभी नहीं रखते ॥ १२१ ॥

अनित्य जग को नित्य माननेवाले लोग स्वयं तो गिरे हुए ही हैं; वे दूसरों को भी गिराते हैं; इसलिए वे बुरे कहलाते हैं। ज्ञानी लोग इनसे कभी नहीं मिलते। वे जग की अनित्यता को जानते हैं; इसलिए वे निष्ठा को प्राप्त करके शिवानन्द को पाने की ओर उद्युक्त होते हैं।

कामनाओं की प्यास को भूलकर, अपनी महत्ता को भूलकर, अहंकार को भूलकर, ममकाररूप शरीर को भूलकर, अष्ट महा सिद्धियों को भूलकर, देह से प्राप्त विषयों को न जानकर, जो लोग कभी न बदलनेवाले शिवानन्द में ही सदा जीवित रहते हैं उनकी समानता रखनेवाला कौन है ? ॥ १२२ ॥

देह के कारण कामनाएँ व भूख प्यास आदि उपजती हैं। जग के व्यवहार से यश, महत्ता आदि मिलती हैं। योग आदि के द्वारा अपूर्व सिद्धियाँ मिलती हैं। जो सन्त सदा ही शिवानंद में अटल स्थित रहते हैं वे कभी इन बातों की ओर ध्यान नहीं देते; इतना ही नहीं, वे इन सब बातों को भूल जाते हैं। उनकी समानता रखनेवाला इस जग में कोई नहीं है।

अनादि मल से मुक्त होकर शिवानन्द के कभी न रुकनेवाले प्रवाह में डुबकी लगाकर खेलनेवाले हे बच्चो! तुम अद्वैत हो गये हो। फिर भी तुम, 'अपने शरीर से हम अलग हुए' इस द्वैत का विचार क्यों कर रहे हो ? ॥ १२३ ॥

मल से इस तरह हटकर कि वेदना-मात्र भी न हो, जो सन्त शिवानंद में निमग्न हो गये हैं, ऐसे सन्तों को पहले की तुच्छ स्थिति और अब की उच्च स्थिति का भी ध्यान नहीं रहता।

ज्ञानरूप होकर, ज्ञान को पार कर मिलनेवाले घनानंद होकर, सुखरूप होकर सभी मुक्त नित्य ही अवियुक्त रहते हैं और सर्वातीत शिवानंद में जाकर मिलते हैं ॥ १२४ ॥

जीवन्मुक्त तो वे हैं जो इस जगत् की आसक्तियों से अलग होकर ज्ञाननिष्ठा में पूर्णता को पाते हैं और शिवानन्द में सदा के लिए मिल जाते हैं। ऐसे ज्ञानियों की प्रशंसा यहाँ की गयी है।

## १०
## अज्ञों की निन्दा

वे आत्मा को नहीं जानते, ईश्वर को नहीं जानते, अपने को बाँधनेवाले पाश के कर्मों को नहीं जानते, आनंद को नहीं पाते, और आत्मज्ञानी शिष्टों पर बेकार ही दोषों का आरोप करते हैं - बुरे दुष्टों के ये कार्य हैं ॥ १२५ ॥

दुष्ट लोग उपर्युक्त बातों को न जानने से अज्ञ हैं, और शिष्टों पर वृथा दोषारोपण करने से बुरे समझे जाते हैं। ऐसे दुर्जन निन्द्य हैं।

रास्तों में घूमनेंवाले कुछ मूर्ख लोग अपने आपको गुरु महाराज बताते हुए जग को धोखे में डाल रहे हैं। हाय! वे अपने आपको नहीं जानते, अपने स्वामी परमेश्वर को नहीं जानते और अपने पूर्वकर्मों के परिणाम को भी नहीं जानते ॥ १२६ ॥

कुछ ऐसे अज्ञ लोग हैं जो शास्त्र का अध्ययन बिल्कुल नहीं करते, अनुभवी गुरु को प्राप्त कर उपदेश नहीं लेते व निष्ठा में मग्न रहकर शिवानुभव को नहीं पाते; परन्तु अपने आपको गुरु महाराज कह लेते हैं और इस तरह से दुनिया को ठगते फिरते हैं। इनकी दशा दयनीय है।

आत्मा और शिव, वायु और आकाश के समान अविरहित और व्यापक होकर स्थित हैं। इसे जाने विना ही कुछ ऐसे अज्ञ हैं जो इन दोनों को शरीर के भीतर ही देखने में उद्युक्त हैं। ये तो सुई के छेद के द्वारा आसमान को देखनेवालों के समान हैं ॥ १२७॥

सुई के छेद के द्वारा देखने से आसमान का परिमाण कभी समझ में आ नहीं सकता। इसी तरह देह के भीतर देखने से आत्मा और शिव की व्यापकता का ज्ञान हो नहीं सकता। आत्मा व्यापक होने पर भी शिव के समान परम व्यापक नहीं है और वह शिव से अविरहित है। इसे जताने के लिए ही वायु और आकाश की उपमाएँ दी गयी हैं। जो सद्गुरु के आश्रित नहीं हैं वे न अपने को जानते हैं, न अपने स्वामी को। वे तो विना ज्ञान के, जग को ठगने के लिए अपने आप गुरु बन बैठते हैं।

अत्यंत परिश्रम करके किसीने विद्या पायी है तो वह सब क्या विद्वज्जनों से तर्क करके उनपर कुत्ते की तरह भौंकने के लिए है? वह तो इसलिए है न कि विद्यावान् मनुष्य, करुणाप्रवाह को अपने में थामे हुए विस्तीर्ण जटावाले शिव का सेवक बने और अपने मन को शान्त रक्खे? ॥ १२८ ॥

ईश्वर का किंकर बनना ही विद्या का फल है। विद्या इसलिए नहीं सीखी जाती कि शान्त मनवाले विद्वज्जनों से तर्क करके उनपर कुत्ते की तरह भौंके! जिनकी विद्या मुक्ति के लिए सहायक नहीं है वह व्यर्थ है।

वे लोग आनंदरूप को अपने सपने में भी नहीं जानते; जाननेवालों के साथ मिलते भी नहीं हैं; ज्ञानियों के पास

जो दोष नहीं हैं उन्हें उनपर आरोपित करके कहा करते हैं । इस जग में दुर्जनों के सिर पर यही विधि लिखी गयी है ॥ १२९ ॥

शिवानन्द के सत्य को दुर्जन लोग सपने में भी नहीं देखते । वे अनुभूति-निष्ठ सन्तों को कभी प्राप्त नहीं करते । यही नहीं, वे उनपर वृथा दोषों का आरोपण करते हैं और गांव-भर में उनकी निंदा करते फिरते हैं । यह तो उनके सिर पर लिखी विधि है, जिसे कोई किसी भी प्रकार से मिटा नहीं सकता ।

## ११
## सामान्य बातें

अनीतिमन्त राजाओं का राज्य, ललाट पर विना भस्म रमाये किया जानेवाला तप, पूर्ण ज्योति के चरणों को न जाननेवाला गुरु, पातिव्रत्य-हीन स्त्रियाँ - इन सबको निरर्थक समझकर दूर हटा दो ॥ १३० ॥

उपर्युक्त सभी वस्तुएँ निरर्थक होने से उन्हें त्याग दो । 'पातिव्रत्य-हीन स्त्रियाँ' के स्थान पर, कुछ लोग 'विद्याहीन जन' ऐसा भी पढ़ते हैं ।

चाहे तुमने पंचेन्द्रियों से किसी विषय को देखा हो, चाहे किसी ने कुछ कहा हो, चाहे तुममें राग या द्वेष उपजाने-वाली घटना हुई हो - किसी भी परिस्थिति में हे मन, बड़ी भारी चिन्ता में मत पड़ो । हरएक बात को खूब सोच-विचारकर करो ॥ १३१ ॥

कभी कभी रस्सी सर्प के रूप में दिखायी देती है और मृगतृष्णा पानी के रूप में। इसलिए पंचेन्द्रियों से देखने पर भी उसके आधार पर कोई निश्चय मत करो। 'कौआ सफ़ेद है' ऐसा कहनेवाले भी मिल सकते हैं; इसलिए दूसरों के वचन के आधार पर कोई निर्णय मत करो। राग-द्वेष के आधार पर तो कभी किसी निश्चय पर पहुँचना ही गलत है। इसलिए बिना ख़ूब सोचे-विचारे किसी निर्णय पर पहुँचना ठीक नहीं है।

मैं कई बार तुमसे कहता हूँ - कभी उत्तेजित मत होओ। समय के बीतते-बीतते धीरे से देखो और आलोचना करो। हे मन, किसी की बुराई मत सोचो। किसी के किये उपकार को कभी मत भूलो; उसके प्रति कृतज्ञ रहो। किसी वस्तु को पाने की लालसा में चिन्ता से उदास मत बनो ॥ १३२ ॥

किसी निर्णय पर पहुँचने में शीघ्रता नहीं करनी चाहिये। धीरे से आलोचना करके देखो। सच्चरित्रता के लिए उपर्युक्त सभी बातें आवश्यक हैं।

कुलीनता व संपत्ति में आसक्ति रखना और उसके मिथ्यात्व को विचार से जानकर उसपर आसक्ति छोड़कर रहना, इनका अनुसंधान करनेपर, हे मेरे भले हृदय, संक्षेप में इतना जान लो कि गजासुर के चमड़े को उधेड़नेवाले महादेव का यह कार्य है ॥ १३३ ॥

विषयों में आसक्त कराना व आसक्ति से छुड़ाना - यह ईश्वर का ही कार्य है।

छत्तीस तत्त्वों को और उनमें अधिष्ठित होकर उन्हें कार्यान्वित करनेवाले देवताओं को बनाकर, हे मन, कभी न बदलनेवाला

और तुम्हें कभी न छोड़नेवाला तुम्हारा स्वामी शिव, अनादि काल से तुम्हें घेरे हुए अपक्व मल को पक्व करा रहा है। वह क्या तुमसे पूछकर इस कार्य को करता है? इसलिए हमें किस बात की चिन्ता है? ॥ १३४ ॥

ईश्वर ने मलपाक के लिए छत्तीस तत्त्वों को बनाया है; उन्हें कार्यान्वित करने के लिए देवता भी बनाये गये हैं। तुम्हारी प्रार्थना को सुनकर ईश्वर ने यह कार्य नहीं किया है; यह तो उसकी कृपा का कार्य है। इसलिए हे मन, हमें किस बात की चिन्ता करनी है? हमारी चिन्ता तो स्वयं ईश्वर कर रहा है; हमें तो उसका ध्यान करना ही पर्याप्त है।

जीव नित्य वस्तु है यह जानने के बाद भी, हे अज्ञ मन, तुम क्यों उसके विनाश की आशंका करते हुए, इस जग में वृथा बकवास करते हो? अपने आप न मिटनेवाले जीवबोध को मिटाने के लिए, ईश्वर की कृपा को मत भूलो। तब तुम शिव हो जाओगे ॥ १३५ ॥

जीवबोध का नाश जब तक नहीं होता तब तक जीव को दुःख पहुँचता रहता है। इसलिए जीवबोध को मिटानेवाले ईश्वर की कृपा को मत भूलो। ऐसा करने से जीवबोध से शिवबोध की ओर बढ़ोगे और शिवरूप परम जीवन को प्राप्त करोगे।

बड़ों के उपदेशों को सुने विना तुम पाशों में फँसे रहते हो; बाद में उस पाश-बन्ध का सहन न करके उससे छूटने के लिऐ हाय मचाकर ईश्वर की प्रार्थना करते हो। तब ईश्वर स्वयं

प्रत्यक्ष न होकर गुरुमूर्ति के रूप में तुम्हें दर्शन देता है। वह तुम्हें उपदेश से जताता है कि तुम स्वयं सुखपूर्ण हो। ये सब के सब ईश्वर के कार्य हैं ॥ १३६ ॥

जीवों की विभिन्न अवस्थाओं के अनुसार शिव इन कार्यों को करता है। हमें उबारना उसका कर्तव्य है; इसलिए हम चाहे जिस अवस्था में रहें, शिव का ध्यान करना ही हमारा कर्तव्य है।

पति पशु पाश ये तीनों अनादि हैं; इनमें से पति के पंचकृत्य जीवों की भलाई के लिए ही हैं; शिव सदा मध्यस्थ है। यह बताओ कि इस हालत में क्यों कुछ जीव शिवकृपा में जाकर रहते हैं, कुछ अनंत नरक में डूबे रहते हैं, कुछ जग में जन्म लेते हैं और कुछ स्वर्ग में रहते हैं? ॥ १३७ ॥

जीवों की परिपक्वता में अनादि काल से ही भेद रहते हैं। इसलिए उनका ज्ञान भी एकरूप नहीं रहता। एक ही गुरु के शिष्यों में भिन्न-भिन्न ज्ञान की अवस्थाओं को हम देखा करते हैं। इसी प्रकार सभी जीव एक अवस्था में नहीं रहते। इसलिए उनके कर्मों का परिणाम भी अलग-अलग होता है।

कामनाओं को छोड़ते नहीं हो; पाशों को काटते नहीं हो; अपने कर्तव्य शिवपूजा को करते नहीं हो; स्नेह के साथ पंचाक्षर का स्मरण नहीं करते हो। छिः छिः! हे मन! तुम क्रोध को छोड़ते नहीं हो; तेवारम् तिरुवाचकम् आदि तमिऴ वेदों का अध्ययन नहीं करते हो। फिर क्यों मुँह चलाते हो? ॥ १३८ ॥

विषयों पर चलनेवाली वासनाओं को दूर करना, अहंकार ममकारों को छोड़ना, सतत शिवपूजा करना, प्रेम से पंचाक्षर का स्मरण करना, किसी से क्रोध करना छोड़ देना, तमिळ वेदों का अध्ययन करना - ये सब भक्तों के आवश्यक कार्य हैं। इन कार्यों को छोड़कर कोई चहे कितनी भी बड़ी साधना करे, उसे सन्त लोग नहीं मानते।

**तिल्लैवन, काशी, तिरुवारूर, मायूरम्, मुल्लैवन, मदुरै, मुदुकुन्रम्, नेल्लै, तिरुक्कळूर्, कांची, कळुक्कुन्रम्, मरैक्काडु, अरुणै, कालहस्ती, वांचियम् - इन शिवक्षेत्रों का नाम लेते रहो तो हे मन, मुक्ति तुम्हारे हाथ आएगी ॥ १३९ ॥**

तिल्लैवन - चिदंबर क्षेत्र। तिरुवारूर - कमलालय। मायूरम् - वह स्थल जहाँ पार्वती देवी ने मयूरी के रूप में शिवजी की पूजा की थी। मुल्लैवन - तिरुमुल्लैवायिल् नामक क्षेत्र। मुदुकुन्रम् - वृद्धाचल। नेल्लै - तिरुनेल्वेली। कळुक्कुन्रम् - पक्षितीर्थ। मरैक्काडु - वेदारण्य। अरुणै - अरुणाचल। यहाँ कुछ श्रेष्ठ शिवक्षेत्रों के नाम ही लिये गये हैं। सभी शैव क्षेत्रों का यह उपलक्षण है। जिन स्थलों में शिव अपनी दिव्य मंगल मूर्ति लिये विराजमान हैं उन स्थलों के नाम को प्रेम से जपा करो तो तुम्हारी मुक्ति निश्चित है। ऊपर की दस कविताओं में भक्तों के लिए उपादेय सामान्य बातें कही गयी हैं। अन्त में सभी जीवों के लिए मुक्ति पाने का सरल उपाय कहा गया है। इति शम्।

शिव-भोग-सार

समाप्त

---

# फुटकर कविताओं का अनुवाद

कमलालय में बसनेवाले ज्ञानप्रकाश गुरु के सच्चे सेवक, पति पशु पाश इन तीनों के सत्य का अनुसन्धान करते हैं और शिवज्ञान को प्राप्त कर वे इस लौकिक जीवन की तृष्णा को त्याग देते हैं। वे सीखने और सुनने के श्रम से विरत होते हैं। वे शिवानन्द-वारिधि में डुबकी लगाते हुए, एक या दो न होकर, परमानन्द में निमग्न रहते हैं ॥ १ ॥

एक बार धर्मपुर आधीन (मठ) के शिष्य श्री सबन्धशरणालयर् नामक मुनि, मैसूर राजा की प्रार्थना स्वीकार कर उससे मिलने गये। तब राजा ने उनसे पूछा, 'आपके मठ के सेवक क्या कर रहे हैं?' इस प्रश्न के उत्तर में मुनि ने उपर्युक्त पुरानी कविता को दोहरा दिया था।

कठिन भार को ढोनेवाले बैल की इच्छा को कौन पूछता है? अपने और अपने शरीर के बारे में मेरी इच्छा ही क्या है? असुर शत्रुओं के पुरों को जलानेवाले हे कमलालय के ज्ञानप्रकाश चिदंबर गुरु! आज आपकी जो इच्छा है उसे कृपापूर्वक मुझे बता दीजिये ॥ २ ॥

इस ग्रन्थकर्ता के आचार्य कमलालय के ज्ञानप्रकाश गुरु ने जब इनकी परिपक्वता को देखकर इन्हें आज्ञा दी थी कि 'तुम धर्मपुर में जाकर ज्ञान में परिनिष्ठित महानुभावों को उपदेश देकर लोक-कल्याण करो', तब इन्होंने यह कविता गायी थी।

यह जानने पर भी कि सब तुम्हारे ही कार्य हैं, मेरे हृदय में बुरे संकल्प क्यों उठते हैं? त्रिपुरों को जलाने की शक्ति रखनेवाले हे कमलालय के ज्ञानप्रकाश वरद ! यह बताइये कि इसका कारण, करणों के द्वारा उत्पन्न भ्रम ही तो है? यह तो मेरा कार्य कदापि नहीं है ॥ ३ ॥

'त्रिपुरों को जलाने की शक्ति रखनेवाले' - इस विशेषण से यह ध्वनित है कि 'ऐसी शक्ति रखनेवाले आपने हमारे बुरे संकल्पों को क्यों न जलाया? आप उसे जलाने में समर्थ हैं'।

सभी मनुष्य अपने-अपने कर्मों के अनुसार आये हुए हैं। उनके अनुभव भी अपने-अपने कर्मों के अनुसार ही हैं। तपस्वी लोग इस बात की चिन्ता नहीं करते कि किसने किसका उपकार किया है और किसने किसका उपकार नहीं किया है। वे तो अपने बारे में ही जानने का विचार करते हैं ॥ ४ ॥

दूध दुहनेवाली गायों का समूह जहाँ की वीथियों में बसा हुआ है ऐसे धर्मपुर में अपनी दिव्य कृपा को बरसानेवाले हे ज्ञानसंबन्ध गुरु ! जय हो मोक्षधर्म की। जय हो वेद और आगमों की। हमारी आँखों की पुतली के समान प्रकाशमान हे गुरु, आपके पति की जय हो। शैव धर्म, भस्म और रुद्राक्ष कण्ठी की जय हो। आप कृपापूर्ण गुरु हैं, आपके सारे सेवकगणों की जय हो ॥ ५ ॥

---

# शोक्कनाथ - वेण्बा

मधुरा नगरी के मंदिर में विराजमान शिवमूर्ति को शोक्कनाथ कहते हैं, जिसका अर्थ है - अतिशय सुन्दर नाथ। तमिऴ में वेण्बा एक तरह के छंद का नाम है ; यह स्तोत्र उस छन्द में रचा गया है।

ॐ

गुरुपाद ही शरण है

# शोक्कनाथ—वेण्बा

नाचनेवाला सर्प जिसकी सीमा के रूप में घिरा था ऐसी मधुरा नगरी के हे नाथ, भक्तों के साथ लीला करनेवाले हे अधिप, मेरे बुरे कर्मों का विनाश करो ताकि स्थिर कीर्ति मुझमें उत्तरोत्तर बढ़ती रहे ॥ १ ॥

शिवजी के सर्प ने मधुरा नगरी के चहुँ ओर घेरकर उसकी सीमाओं को दिखा दिया था; इसलिए उस नगरी को 'आलवाय्' (हालास्य) कहते हैं। शिवजी ने अपनी जटा के चन्द्रमा से नये अमृत को बरसा दिया; वह सारे नगर में फैलकर उसे पुनीत व मधुर कर दिया। अतः उस नगरी का नाम मधुरा हुआ। मधुरा की रक्षा के लिए शिवजी के द्वारा भेजे गये चार मेघ चारों दिशाओं से अटारियों के रूप में आकर इतनी निबिड़ता के साथ यहाँ मिल गये थे कि मधुरा के अंदर एक बूँद बारिश भी नहीं पड़ सकी। मेघों के इस संमिलन के कारण मधुरा को 'कूडल्' (संगम) कहते हैं। शिवजी ने भक्तों पर अपनी कृपा को प्रकट करने के लिए मधुरा में चौसठ लीलाएँ की थीं। दूसरे लोग हमारी कीर्ति को गाएँ तो उससे हमारे पुण्यों का और निन्दा करें तो हमारे पापों का क्षय होता है। जन्म-बंधन से छूटने लिए पुण्य पाप दोनों झड़ने चाहिये।

व्रण को अंदर रखकर ऊपर बँधे हुए चमड़े को चमचमाता हुआ नया बनाकर, हमें भ्रम में डालने के लिए, इन्द्रजाल की तरह दिखा रहे हो, हे स्थाणु शोक्कनाथ! अपने किये हुए पाशों के

बन्ध को (अलंकार के रूप में) धरनेवाले मुझे, तुम अपनी कृपा से, आनन्द की पूर्णता को धरने दो ॥ २ ॥

'पंखड़ियाँ भरे फूलों से सिंगार करनेवाली नारियों को यम के हाथ की तुच्छ वस्तुएँ न समझकर, उन्हें अपने विनाश के लिए अपनानेवाला यह महापापी है'-ऐसा सोचकर तुमने मुझे ठुकराया नहीं, बल्कि अपनी कृपा के प्रवाह में मिलाकर मुझे अपना दास बना लिया, हे शोक्कनाथ! ॥ ३ ॥

दुष्टों के हृदयों में अदृश्य हे शोक्कनाथ! वाक् व मन से अगम्य मोक्ष में तुम मुझे दिखाओ, ताकि मैं इस शरीर को - जो कि कौए, सियार, कुत्ते, गिद्ध और चील का आहार है - अहं समझकर न भटकूँ ॥ ४ ॥

हे शोक्कनाथ! कपटधारी, अनगिनत पातकों के करनेवाले, दुष्ट कुत्ते के सदृश इस दास को जब तुम अपनाओगे, तब तुम्हारी वह पुरानी कीर्ति जिसे तुमने एक पंचमहापातकी को भी अपना सेवक बनाकर पायी थी, छोटी हो जाएगी। इस जग में तुम्हारी यह बड़ी कीर्ति ही गायी जाएगी ॥ ५ ॥

दरिद्रों को भी अपने सदृश मानकर रखनेवाले राजा के समान, हे शोक्कनाथ, केवल ज्ञानियों की रक्षा करना ही नहीं,

बल्कि इंद्रियों व विषयों से परितप्त मुझे उनसे छुड़ाकर उबारना भी तुम्हारा भार है, हे शंभु ! ॥ ६ ॥

शंभु यानी शिव, मंगलकारक ।

यदि तुम्हें पाने की शक्ति मुझमें होती तो मैं क्यों इतने दिनों तक दुःख में रहता ? विष-सर्पों को धरनेवाले, पुनीत जटाधारी, (सौन्दर पाण्ड्य के रूप में) मधुरा नगर के राजा, हे शोक्कनाथ ! ॥ ७ ॥

तुम सर्वशक्त सिद्ध हो तो मेरे बुरे संकल्पों को क्या तुम दूर नहीं कर सकते ? विष-भरे क्रुद्ध सर्प को धरनेवाले, पुनीत जटाधारी, मधुरा नगर के शंकर हे शोक्कनाथ ! ॥ ८ ॥

तुम मेरे हृदय से कामना-पिशाच को भगाओ ताकि अनिर्वचनीय अनुभूति का उदय मुझमें हो । तेजोभरित, चित्-परानन्द, परिशुद्ध आलवाय् नगर में रहनेवाले परात्पर, हे शोक्कनाथ ! ॥ ९ ॥

चित् - ज्ञान ; परानंद - परमानंद ; ज्ञान और परमानंदरूपी हे शिव । परात्पर - वह परम जिससे अधिक श्रेष्ठ कोई नहीं है ।

मर-मरकर और जन्म पा-पाकर मैं थक गया हूँ । आगे मैं भूलकर भी जन्म न पाऊँ ऐसा वर दो, श्रेष्ठ कीर्ति से युक्त जगत् के

किरीट में जड़ित चूड़ामणि जो आलवाय् है वहाँ के शोक्कनाथ ! ॥ १० ॥

जग से घृणा, देह से घृणा, हृदय से रहनेवाले मल में घृणा - इन सब घृणाओं को, और मर्यादारहित अविनाशी व मधुर आनंद-देश की लिप्सा को देकर मुझे अपनाओ, हे शोक्कनाथ ! ॥ ११ ॥

कब मैं तीनों मलों से छूटकर पार पाऊँगा ? कब मैं तुम्हारे मधुर सुखानुभव को पूर्णरूप से पाऊँगा ? हे सदा नित्य, शुद्ध, निरामय, अपने वचन से न हटनेवाले सत्य, शोक्कनाथ ! ॥ १२ ॥

शरीर, काल का संकल्प या महाकाल का न्याय ज़रा भी तुम्हारे आगे नहीं चलता। पिशाच-सा मैं क्या नाश पाऊँगा, या हे दक्षिण मधुरा के महामणि, तुम मुझे प्रेम से अपनाकर उबारोगे ? हे शोक्कनाथ ! ॥ १३ ॥

आग ही जलाती है ; न कि लोहा। तुम्हारी मधुर कृपा से ही तो हरि, ब्रह्मा, इन्द्र और सभी महान् अपने-अपने निर्दिष्ट कार्यों को वहते हैं, हे दक्षिण (सुंदर) मधुरा के स्थाणु शोक्कनाथ ! ॥ १४ ॥

ज्ञानपूर्ण महानों में आविर्भूत होकर, इस सेवक के हृदय में रहकर और किसी स्थान पर लिंग-मूर्ति में प्रकट होकर, तुम माता

बनकर यथार्थ सत्य को मुझे अच्छी तरह बतला दो, ताकि इस जग में कुत्ते के समान मैं हृदय में आनंद पाऊँ, हे शोक्कनाथ! ॥ १५ ॥

जीवात्मा, विज्ञानकल प्रलयाकल और सकल ऐसे तीन तरह के हैं। इनमें से एक मलवाले विज्ञानकलों को ईश्वर अन्त:स्थित होकर सत्य को जताता है; दो मलवाले प्रलयाकलों को वृषभारूढ़ होकर दर्शन देकर जताता है; तीनों मलवाले सकलों को गुरु के रूप में दर्शन देकर जताता है। इस कविता के प्रारंभ में इन्हीं विषयों का उल्लेख है।

नित्य पधारकर, हे निर्मल, मुझे बुद्धि का बोध अधिकाधिक कराओ, चित्त के भ्रम को निकालो और मधुर सुख की पूर्णता में मुझे द्वैत भावना से विरहित करो, हे शोक्कनाथ! ॥ १६ ॥

तुम अलग हो और मैं अलग हूँ ऐसी भावना से मुझे विरहित करो और शुद्धाद्वैत मुक्ति दो।

वेदागमों की विधि और मेरे पाये हुए शरीर में भरे कर्म-भार की विधि - ये दोनों मेरे सामने खड़ी हों तो मैं वेदविधि के अनुसार ही कार्य करूँगा (और कर्मविधि के पापों से शुद्ध हो जाऊँगा)। जब मेरी यह स्थिति है तब कर्मविधि किसके लिए व क्यों है? हे मेरे शोक्कनाथ! ॥ १७ ॥

भलाई उपजानेवाले तुम्हारे चरणों में मेरी इच्छा को रमाने के बजाय, तुमने मुझे मल (बुराई) उपजानेवाले अन्न को खाने

दिया है, हे गंगाधर, महामधुरा के वैभव, सर्वशक्त, धन्य, शोक्कनाथ! ॥ १८ ॥

हे स्वामी, पति के प्रेम को हृदय में रखनेवाली स्त्री के सदृश, यदि तुम्हारे आनंद का महत्त्व मेरे हृदय में हमेशा भरा नहीं है तो, कोई आवे तो क्या, कोई जावे तो क्या? हे नीलकण्ठ, मधुरा के पति शोक्कनाथ! ॥ १९ ॥

वमन किये अन्न के रूप में यह जग मुझे दिखायी नहीं देता; सेवक मैं आनन्द-सागर में निमग्न होकर नहीं सोता; मुझे जो केवल और सकल अवस्थाएँ प्राप्त हैं इन्हें मैंने पार नहीं किया है; क्या इस ग़रीब को तुम्हारी कृपा मिलेगी? हे शोक्कनाथ! ॥ २० ॥

तुम्ही परमशिव हो तो हे निर्मल, अपनी करुणा मुझे दिखा दो ताकि कुत्ते-सा मेरा हृदय संतुष्ट हो, भलाई हो और पिशाच-सा मेरा मन शान्त हो जाय; और आनन्द के प्रवाह में मुझे रस लेने दो, हे शोक्कनाथ! ॥ २१ ॥

मैं विधि-मार्ग को कभी नहीं जानता। मुझे कर्म-विधि का मार्ग न दिखाकर सत्यगति का मार्ग दिखाओ ताकि कुत्ते-सा मैं पार हो जाऊँ, किसी भी लोक को घुमानेवाले हे शोक्कनाथ! ॥ २२ ॥

जुगुप्साओं से ही भरा यह शरीर मुझे ज़रा भी जुगुप्सित नहीं लगता; हाय! मुझमें जुगुप्सा पैदा न करनेवाला ऐसा कौन-सा कर्म है जिसे मुझे भोगकर काटना है? कहो, हे शोक्कनाथ! ॥ २३ ॥

मैं तपस्या तो थोड़ी भी नहीं जानता ; धरती में मेरे द्वारा की जानेवाली बुराइयों की तो गिनती ही नहीं है ; इस हालत में मैं शिव को कैसे पा सकता हूँ, हे कूडल् के स्वामी? और, तीनों पाशों के कटने का मार्ग क्या है ? हे शोक्कनाथ! ॥ २४ ॥

सभी जीवों के पाशों को काटकर मुक्ति में मिलाने के लिए क्या मनोदुःख देना ही दवा है? हे सिद्ध, क्या तुम ऐसी दवा नहीं जानते जो मनोदुःख न देकर रोग को मिटा दे ? हे मेरे स्वामी शोक्कनाथ ! ॥ २५ ॥

तुम समझाओगे तो मैं समझूँगा ; तुम न समझाओगे तो कुत्ते-सा मैं एक क्षण के लिए भी समझने का मार्ग तक नहीं देखता । मुझे समझाओ, मेरे अंदर जमे हुए मल, माया व कर्मों को निकालो और शिवानन्द में रखने के लिए मुझे अपना दास बनाने की कृपा करो ॥ २६ ॥

हे स्वामी ! तुम्हारी परम कृपा से मैं मल से छूटा । मैंने तुम्हें अच्छी तरह समझा, सुख भरे हे पूर्ण, लाल कमल के समान

सुवर्ण चरणवाले और कूडल् में रहनेवाले वेदों के नाथ, हे शोक्कनाथ ! ॥ २७ ॥

हे स्वामी, शोक्कनाथ ! चाहे कोई कठिन तपस्या करे या पाप करता रहे ; जब नाश होने का समय आए तब तुम नाश करोगे, और जब मुक्तिरूप गति में मिलाने का समय आए तब उसमें मिलाओगे ॥ २८ ॥

कौन-सा कर्म कुत्ते-से इस सेवक को धरा है, इस शरीर में कौन-सा कर्म तुम्हारा चरण करेगा और कौन-सा कर्म आएगा - इसे मैं नहीं जानता । अगर यह आए भी तो तुम्हारी कृपा ही मुझे दो, हे शोक्कनाथ ! ॥ २९ ॥

छत्तीस तत्त्व, 'आणव'-मल व कर्मों में हमेशा लगातार चक्कर न लगाता हुआ परमानन्द पाऊँ - ऐसे मुझे तुम्हारे चरणों का दास बनाओ, हे नित्य, निर्मल, मधुरा के स्वामी शोक्कनाथ ! ॥ ३० ॥

जब कभी इस सेवक नें तुमसे प्रार्थनाएँ कीं तब तुमने हमेशा वैसे ही इस सेवक के विचारों के अनुकूल धर्मोपदेश किये ; इस सेवक को फिर जन्म से छुड़ाने के लिए तुमने अपने सुगंधित सुमन-जैसे चरणों को इसके मस्तक पर रक्खा, और मुझे अपना दास बना लिया, हे शोक्कनाथ ! ॥ ३१ ॥

हे स्नेही, हे शोक्कनाथ ! आचार्य के हृदय में रहकर और आत्मा के हृदय में रहकर तुम दोष-भरे मल को काटने की कृपा करते हो और छिपाकर रखा हुआ आनंद-प्रवाह जीव को मिले ऐसी व्यवस्था कर शाश्वत सुख देते हो ॥ ३२ ॥

गंगा को अपनी जटा में धारण करनेवाले हे अमल, अपने दिव्य शरीर में भस्म अलंकार रमानेवाले हे निर्मल, यम को लातों से लुढ़कानेवाले, तुमने अपने पद्म-पादों को मेरे सिर पर रक्खा है, हे शोक्कनाथ ! ॥ ३३ ॥

तुम्हारी कृपा की खोज में मैंने इस शरीर-सौंदर्य का त्याग किया और चित्परानन्द के प्रवाह में मिलकर उसे जाना ; फिर भी आपसे नहीं मिला । क्या यह मेरा बुरा काल है, या मेरे दुष्कर्मों का फल है, या इस अभागे जग का कर्म है - मैं नहीं जानता ; हे शोक्कनाथ ! ॥ ३४ ॥

लंबे काल से जन्म पाकर व मरकर मैंने जो दुःख पाये उन्हें तुम जानते हो । मैं दिनों को बेकार न खोकर, दुष्प्राप्य परमानंद को खोजता हुआ उसे धारण कर वही हो जाऊँ, ऐसी कृपा करो, हे शोक्कनाथ ! ॥ ३५ ॥

छत्तीस तत्त्वों व 'आणव'-मल के आश्रित न होकर शाश्वत परमानंद के वारिधिरूप मुक्ति का आश्रय लेने की शक्ति रखनेवाले

चतुर लोगों के हृदय में तुम मुक्तिरूप होकर पूर्ण हो, हे शोक्कनाथ ! ॥ ३६ ॥

जंगल में या मरुभूमि में, स्थिर पहाड़ में या विस्तृत जग में, स्वर्ग में या सकल कलाओं के ज्ञान में, शुष्क होकर विलय पाने में या जीवबोध के निरोध में - तुम जीवों को सत्य मुक्ति किस स्थान पर देते हो? हे शोक्कनाथ ! ॥ ३७ ॥

कमलाक्ष हरि से भी अदृश्य हे भालनेत्र ! घन परमानंद की ज्योति में द्वैतरहित मुझे खड़ा कर दो, हे कूडल् के अमल शोक्कनाथ ! ॥ ३८ ॥

किस काल में यह देह झड़ेगी ? मेरे कर्म कब झड़ेंगे ? तीनों मल कब झड़ेंगे ? किस काल में मेरा हृदय आनन्द-सागर में गोते लगाएगा ? हे आनंद, हे शोक्कनाथ ! ॥ ३९ ॥

किस काल में इस देह को आहार खिलाना बंद होगा ? किस काल में ये करण झड़ेंगे ? किस काल में मेरे हृदय में अनिर्वचनीय अनुभूति उदय पाएगी ? हे आचार्य, हे शोक्कनाथ ! ॥ ४० ॥

वाक् से जो कुछ बातें निकलती हैं सारी झूठ हैं ; मन के विचार भी कपटी हैं; शरीर अनुदिन जो कुछ करता है सभी अकृत्य हैं । मैं विचारकर देखता हूँ तो, मन वाक् काय इन तीनों प्रकारों

से तुम ऐसे कराते हो ; तब तुम मुझे मुक्ति किस तरह से दोगे? हे शोक्कनाथ ! ॥ ४१ ॥

अमुक काल में अमुक कर्म होगा - ऐसा विधान तुम करते हो और वैसे ही उस काल में उस कर्म को भुगताते हो। इस काल से बचनेवाले कौन हैं ? इस सेवक का भी उससे बचना दुर्लभ है, हे पिता शोक्कनाथ! ॥ ४२ ॥

मोहाभिमान अभी पूर्णरूप से भुलाया नहीं गया है ; देहाभिमान नष्ट नहीं हुआ है । ओह! तुम्हें पाने पर भी पाश छूटे नहीं हैं, कूडल् में रहनेवाले हे शोक्कनाथ ! ॥ ४३ ॥

चित्त में भक्ति अधिक बसी नहीं है ; अष्ट महासिद्धियों की कामना से अभी घृणा नहीं हुई है; मुक्ति में हृदय लगा नहीं है ; चरण बदलकर कूडल् में नाचनेवाले हे शोक्कनाथ ! ॥ ४४ ॥

नटराज दाहिने पैर को मंच पर रखकर बायें पैर को उठाकर नाचते हैं। परन्तु मधुरा में, राजशेखर नामक पाण्ड्य राजा की सप्रेम प्रार्थना से वे बायें पैर को मंच पर रखकर दाहिने पैर को उठाकर नाचते हैं । अतः, चरण बदलकर नाचने की बात यहाँ कही गयी है । 'तिरुविळैयाडल् पुराण' में 'काल्मारियाडिय पटलम्' में इसे देखिये ।

मुझे घेरे हुए पाशों के क़िलों को तुमने अब तक अपने कब्जे में लिया नहीं है । माता के समान हे परम, तुम स्वयं दुर्ग

बन जाओ तो भी, सभी जीवों में आकर लगनेवाली तुम्हारी कृपा-रूपी सेना लड़ाई कर, पुराने मलों को भगाकर छिन्न-भिन्न कर देगी, हे शोक्कनाथ ! ॥ ४५ ॥

पहाड़ के शिखर की चोटी पर जो लाल शहद है वह क्या उसके वश होगा, जो उसकी इच्छा करके उसके पास जाने का प्रयत्न करता है, या वह शहद उन लोगों की प्यास मिटाने अपने आप आएगा, जो उसको ढूँढ़ते नहीं जाते ? (उसी तरह) तुम्हारे चरणों के मधु को चाहने मात्र से क्या वह किसीके हृदय में अपने आप आ जाएगा ? हे शोक्कनाथ ! ॥ ४६ ॥

तुम अपने सेवकों के सारे परिपाकों को जानकर उनके अनुसार उन्हें नीचे या ऊपर के पदों पर ले जाकर रखते हो, अथवा इससे भी उच्च शिवभोग को उन्हें चखाते हो, हे शोक्कनाथ ! ॥ ४७ ॥

अनादि पाँचों मलों से दुःख पाकर बिल्कुल टूटे हुए इस ग़रीब पर, हाय ! करुणा दिखाओ । मेरे शत्रु जो इंद्रिय-विषय हैं उनके कारण मैं डरपोक बन गया हूँ । तुम अपने स्वर्ण-चरणों को अपनी कृपा से स्वयं मुझे दो, हे शोक्कनाथ ! ॥ ४८ ॥

'आणव', कर्म, माया, मायेय और तिरोधान - ये अनादि पाँच मल हैं ।

किस काल में मेरी पिपासाएँ झड़ेंगी? किस काल में शरीर झड़ेंगे? किस काल में काम-क्रोध झड़ेंगे? किस काल में संतों के गुण पाऊँगा? हे नाथ, तुम सर्व हो; फिर भी उनमें से कुछ भी नहीं हो, हे शोक्कनाथ! ॥ ४९ ॥

मेरा हृदय तुम्हारे सिवाय और किसीका ध्यान नहीं करता। अनादि काल से रहकर छिपानेवाली माया को मिटाने का संकल्प तुमने भी नहीं किया। मैंने तिलमात्र भी अच्छी तपस्या नहीं की है। तुम्हें पाने में कुत्ते-से मुझे किस बात की कमी है? हे शोक्कनाथ! ॥ ५० ॥

किसे ऐसा अहोभाग्य प्राप्त होगा, हे सिद्ध! तुम इस सेवक के सामने आये और वेदों के अनुसार व मेरे विचारों के अनुकूल, किसी को भी जानने के लिए दुर्लभ वेदशिखाओं का उपदेश मुझे किया, हरि से भी अज्ञात हे शोक्कनाथ! ॥ ५१ ॥

जिन बीजों को लोग बोते हैं उन्हीं बीजों के फल को वे खाते हैं। इसी तरह, दुर्मार्ग पर चलनेवालों को जन्म मिलता है और ठीक प्रकार से सन्मार्ग पर चलनेवालों को मुक्ति प्राप्त होती है, हे शोक्कनाथ! ॥ ५२ ॥

सब के विचारों के अनुकूल बातें करना मैं नहीं जानता। भलाई कौन-सी है और बुराई कौन-सी, यह मैं विवेचनपूर्वक

नहीं जानता। उमड़नेवाली गंगा को सूरज के समान प्रकाशमान अपने जटाजूट में धरनेवाले हे निर्मल, मधुरा के वासी आरूर स्वामी, शोक्कनाथ! ॥ ५३ ॥

आरूर नामक स्थल में रहनेवाले शिव को यहाँ मधुरावासी कहने का मतलब यह है कि सब कहीं ईश्वर एक है।

अनिर्वचनीय परमानन्द के उल्लास-गृह में पर्दे को हटाकर मैं सुषुप्ति-सुख में निमग्न नहीं होता। मैं तो सदा बातें करता रहता हूँ जो पहाड़ के सदृश बढ़ी हुई हैं। तुम अपने शरणागतों के हृदय के कवच हो, हे शोक्कनाथ! ॥ ५४ ॥

तुम छत्तीस तत्त्वों, उनमें अधिष्ठित मूर्तियों और मुक्ति के योग्य कार्यों को बन्धन में रखकर निरंतर घुमाते हो; तो आगाम्य कर्म मुझ पर क्यों जोते जाते हैं? हे शोक्कनाथ! ॥ ५५ ॥

तुम्हारी जिस कृपा ने प्राचीन काल में अनगिनत जीवों को मुक्ति दी थी, वह मेरे बारे में क्यों चुप है? प्राचीन काल में जीवों ने असीम श्रेष्ठ मुक्ति पायी थी तो उनमें से कौन ऐसे थे, जिन्होंने विना तुम्हारी कृपा की सहायता के उसे पायी थी? हे शोक्कनाथ! ॥ ५६ ॥

हे शोक्कनाथ! मैं रोग से पीड़ित होकर तुमको सौ बार पुकारता हूँ तो तुम इतना भी नहीं पूछते कि 'तुम कौन हो?' यह

कैसी नीति है! पुरानें जमाने में एक वराह अपने बच्चे को असहाय फिरने के लिए छोड़कर चल बसा था, तब तुम्हीने तो उसके प्रिय बच्चे की माँ बनकर दूध पिलाया था? ॥ ५७ ॥

जब राजराज पाण्डय शिकार खेलने गया था तब उसनें एक राजवराह और वराही को मार डाला था। उस समय माँ-बाप से विरहित वराह-बच्चे की माँ होकर शिवजी ने रक्षा की थी। 'तिरुविळैयाडल् पुराण' में 'पन्रिक्कुट्टिक्कु मुलै कोडुत्त पटलम्' में यह कथा विस्तृत रूप से कही गयी है।

पुराने कर्मों के अनुसार विधि का विधान होने पर भी (शरीर को जन्म देनेवाली) माताएँ अपने बच्चों के दुःख को ज़रा भी नहीं सहतीं। इस हालत में मेरे शरीर के सारे दुःख देखकर (जीवों की माता) तुम कैसे सहोगे? हे शोक्कनाथ! ॥ ५८ ॥

क्या तुम मुझे दुष्कर्मों के कारण उत्तरोत्तर देहग्रहण करने दोगे, या दुष्कर्मों का नाश कर मुझे स्वमय बनाओगे? आगे निश्चित क्या होगा, यह मैं नहीं जानता; इसे जाननेवाली हे माँ! हे शोक्कनाथ! ॥ ५९ ॥

'मेरा' व 'मैं' ऐसी बातें, दूसरों ने ऐसा किया - यह निन्दा, बुद्धि में जमे हुए पातक और उत्तरोत्तर बढ़नेवाली वाञ्छाएँ इत्यादि ये कार्य तुम्हारी प्रेरणा से ही तो चल रहे हैं? ये तो मेरे कार्य नहीं हैं, हे शोक्कनाथ! ॥ ६० ॥

हलाहल को धरनेवाले हे लिंग, हालास्य क्षेत्र के हे शोक्कलिंग, मूल होकर सर्वत्र उगे हुए लिंग, दूध के समान कांतियुक्त हे पिता, कूडल् मधुरापुरी की उमा के हे पति, हे आलवाय् के वासी! ॥ ६१ ॥

सभी मंदिरों की मूर्तियों की कलाएँ चिदंबर की चित्सभा में अर्धयाम में आकर विलय पाती हैं और मधुरा में उषःकाल में शिवकलाएँ उद्गम पाती हैं ऐसा ऐतिह्य है। इसी बात को शैव संत तिरुनावुक्करशु नायनार् ने, 'तिरुत्ताण्डकम्' नामक कविता में ''मुळैत्तानै एल्लाक्कुम् मुन्ने तोन्रि'' ऐसा कहा है।

'सभी तुम्हारे पद हैं, सभी तुम्हारे कार्य हैं, सभी तुम्हारी कृपा है' - इस विचार से रहने पर, बुरे महादुःख दूर हो जाएँगे और तुम्हारे चरणों में आदर भाव जमेगा, हे शोक्कनाथ! ॥ ६२ ॥

बुरी कामनाओं को नष्ट करानेवाले हे नाथ! मधुरा के राजा! मुझे शिवानन्द दो। वेदों के शिखर हे हर, हे नित्य, हे स्थिर पर, हे शुद्ध, हे हर हर शोक्कनाथ! ॥ ६३ ॥

हे जयशील चक्रवर्ती, कवि, कूडल् के परम! दूसरों की शरण न जाकर जब मैं तुम्हारे आश्रय में आया हूँ तब क्या यह तुम्हारे अनुरूप है कि तुम मेरे प्रति थोड़ी भी दया न दिखाओ? तुम तो परदेसियों की रक्षा करनेवाले हो॥ ६४ ॥

अकेला यह सेवक जो शिकायतें कर रहा है वे क्या अबतक तुम्हारे शुभ कानों में नहीं पड़ीं? हे राजा! तुम दक्षिण मधुरा में रहकर नीतिमार्ग पर राजदण्ड को चलानेवाले धर्मनायक हो न? ॥ ६५ ॥

मेरे समान मलों से कठिन लोगों को क्या तुमने कहीं देखा है? हे आनन्द! मधुरा के स्वामी! जिसमें ज़रा भी प्रेम नहीं हैं ऐसे मुझे तुमनें अपना सेवक बना लिया है; इसका मैं विचार करता हूँ तो आप सर्वशक्त सिद्ध ही हैं ॥ ६६ ॥

इस कविता के प्रश्न के रूप में ७९-वीं कविता बनी प्रतीत होती है।

तुम सदा अदृश्य होकर अपने को छिपा रखते हो। जिस प्रकार तुमने अपने को छिपाया था उसी प्रकार, तुम्हारी कृपा से, तुम्हारे ही द्वारा दिखाये जाने पर, मैंने अनन्य रूप में तुम्हें देखा। तुम्हारा यह कैसा खेल है! हे शोक्कनाथ! ॥ ६७ ॥

मैं अधिक प्रेमयुक्त नहीं हूँ; गल्तियाँ न करनेवाला भी नहीं हूँ; मैं किसी भी तरह के प्रेम से रहित लोभी जीव हूँ। ऐसे मुझे तुम अपना परम प्रेम दिखाओ, मेरे अपने स्वरूप को दिखाओ, तुम्हारे अपने स्वरूप को दिखाओ और आनन्द के पालने में मुझे झुलाकर पालन-पोषण करो, हे शोक्कनाथ! ॥ ६८ ॥

इष्ट आसन पर, रात व दिन से रहित स्थान पर मैं अविघ्न रहूँ, ऐसी पूर्ण कृपा मुझपर करो। अष्टाङ्गयोग से छुड़ाकर मुझे शाश्वत शिवानन्द शरीर दो, हे शोक्कनाथ! ॥ ६९ ॥

हे वेदों के वक्ता शोक्कनाथ! तुम्हारी कृपादृष्टि से मेरा मोह घुल गया, सारे मल घुल गये, शरीर घुल गया; ज्ञानानन्द का मोह पूर्णरूप से सब कहीं उमड़कर बह रहा है ॥ ७० ॥

तुम मुझे मांस के बने शरीर से संयोग न कराकर, अपनी कृपा जो शिवभोग है वही बना दो, हे ज्ञाननिधि, मधुरा-वासी भालनेत्र देव, सब के लिए अमूल्य वस्तु, हे शोक्कनाथ! ॥ ७१ ॥

मैंने जिन मलों का धारण किया था वे, बहकर आनेवाले शिवानन्द के प्रवाह में नष्ट हो गये ; उसी शिवानन्द में तुम मुझे फिर छोड़ दोगे? यदि ऐसा करोगे तो, हे शोक्कनाथ, त्रिविक्रम की हड्डियों की माला पहने हुए हे विमल, मुझे देखनेवाले पूछेंगे कि तुम कौन हो? ॥ ७२ ॥

मेरे पुराने मलों को दूर कर, पक्व ज्ञानी व आनन्दमय को जाननेवाले तपोधनों के बीच तुम मुझे भी अपना दास बना लो और उच्च व शुद्ध नादान्त दो, कूडल् में अश्वारोहण करनेवाले हे शोक्कनाथ! ॥ ७३ ॥

हे करुणानिधि, हे परमेश्वर, प्रेमियों की वस्तु जो परमानन्द है उसके पर्वत ! तुम कभी अलग न होकर मेरे ज्ञान में स्थित सुखानन्द ही हो, हे शोक्कनाथ ! ॥ ७४ ॥

तीर्थों में नहाने से क्या हुआ ? नित्यार्चन करने से क्या हुआ ? जग भर घूमकर यात्रा करने व नम्र होने से क्या हुआ ? जब जड़ मज़बूत हों तभी तो जीव की भलाई हो सकती है ? जो न एक है न दो ऐसे हे शोक्कनाथ ! ॥ ७५ ॥

मेरे कार्यों को अपने कार्य मानकर करना और मेरे कार्य तुम्हारे ही कार्य हैं ऐसा जताना - ये तुम्हारे कार्य हैं । इस भावना को भी मुझमें जतानेवाले तुम्ही हो, हे शोक्कनाथ ! ॥ ७६ ॥

यदि तुम मुझे अब भी अपना दास नहीं बनाते हो और मुझे अपने कर्मों के अनुसार मेरे ईप्सित भव में छोड़ देते हो तो भी तुम अपनी स्वाभाविक कृपा से, मैं जहाँ कहीं भी रहूँ तहाँ मेरे साथ मेरे रूप में अनन्य होकर निवास करो, हे शोक्कनाथ ! ॥ ७७ ॥

तुम्हें छोड़कर अलग होनेवाला जीव कोई भी नहीं है । अतः मुझसे भी तुम अलग नहीं होते । स्वर्ण से भी बढ़िया मधु से भरे हुए पुष्पों की मालाओं को पहननेवाले हे संपन्न मधुरापुरी के अधिप, हमारा यह संयोग अविच्छेद्य है ॥ ७८ ॥

देवता लोग भी जिनकी स्तुति करते हैं ऐसे महात्माओं से परिस्तुत हे मधुरा के नाथ! यदि आप प्रेमियों पर दया करते हैं और दुष्टों पर दया नहीं करते तो आप सर्वशक्त सिद्ध कैसे हुए? ॥ ७९ ॥

इस कविता के उत्तर के रूप में ६६-वीं कविता बनी प्रतीत होती है।

अब हम नरक के मार्ग में नहीं पड़ेंगे; क्योंकि हम उस उमानाथ की वैगै नदी में नहा चुके हैं, जिसने तमिऴ नगरी मधुरा में आकर घोड़ों को सियार बना दिये थे। अब हम मधुरा का भ्रमण कर उस नरक को दूर कर सकते हैं ॥ ८० ॥

क्या तनु व करण मैं हूँ? मल और माया मैं हूँ? क्या मैं ही इन्हें चलाता हूँ? क्या मैं ही कर्मफलों को काटनेवाला हूँ? पुण्य-पापों का करनेवाला क्या मैं हूँ? हे मेरे स्वामी शोक्कनाथ! ॥ ८१ ॥

भावार्थ यह है कि मैं यह सब नहीं हूँ और मेरा कार्य कुछ नहीं है; सब कुछ शिव की कृपा है और वही कार्य करती है।

क्रूर पाश, भलाइयाँ व बुराइयाँ, देह व उसके फल - इन सबकी चाह छोड़कर ज्ञाननिष्ठा से मिलनेवाले जीवों के लिए अपुनरावृत्तिरूप हे महा आनन्द! मेरे ज्ञान में सतत उमड़नेवाले आनन्दरूप हे शोक्कनाथ! ॥ ८२ ॥

जब शरीर मरकर प्रेत हो जाता है तब बन्धु-बान्धव और इष्ट जन इसे देखकर डरते, ऊबते और घृणा करते हैं। मुझे रहने के लिए थोड़ी जगह देनेवाले इस शरीर ने मुझे वहीं रहने दिया और मुझसे अपने को 'अहं' कहलवाया। ऐसा कहलवाने का यह कैसा जादू तुमने चलाया है! हे शोक्कनाथ! ॥ ८३ ॥

आगमों का कथन है कि तुम अनुदिन तनु आदिकों को बनाकर उनमें प्राणों का संयोग कर उन्हें चलाते हो और तुम्हारी करुणा ही इसे करती है। यह कितना बड़ा आश्चर्य है! और, यह भी कितने बड़े आश्चर्य की बात है कि मैं अहंकार-ममकारों के कारण तुम्हारे कर्तृत्व को भुलाकर अपने को ही कर्ता बताता हूँ! हे शोक्कनाथ! ॥ ८४ ॥

हे शोक्कनाथ! जब देहादि सब जड़ प्रेत मिथ्या हो जाते हैं, जब मोहादि सब समाप्त हो जाते हैं, तब उसी क्षण तुम वेग से मुझमें आ बसोगे ताकि मैं सदा आनन्द के प्रवाह में रहूँ ॥८५॥

मैं जो गा रहा हूँ इसे तुम्हारी कविता समझकर तुम्हें गाने के सिवाय मेरी कविता कहाँ है? हे ईश! यह तुम्हारी ही कविता है। तनु आदि, आगम और चारों वाक् तुम हो, हे शोक्कनाथ! ॥ ८६ ॥

चार वाक् ये हैं - सूक्ष्मा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी।

तुम्हारे संकल्पित किसी कार्य को कुत्ते-सा यह दास भी अपने संकल्प से करने जाता है। परन्तु तुम्हारे कार्य के विना क्या एक अणु-मात्र भी हिल सकता है? आत्मा में संश्रय पानेवाले विकल्पों से अस्पृष्ट हे शोक्कनाथ! ॥ ८७ ॥

हे शिव! उस दिन से आज तक और आगे भी सदा तुम्ही इस दास की भलाई करनेवाले हो; परन्तु मुझसे तुम्हारी कोई भी भलाई कैसे हो सकती है? आगे, कुत्ते-से इस दास का उद्धार कैसे होगा, बतलाओ ॥ ८८ ॥

हे शोक्कनाथ! मेरा ज्ञान परम आनन्दरूप नहीं हुआ है। तनु, इंद्रिय, करण व अहंकार-ममकारों से छूटने के लिए सन्मार्ग पर ले जानेवाली तपस्या व उच्च प्रेम भी मुझमें नहीं हैं। तब फिर मैं कैसे अपने को तुम्हारा दास कह सकता हूँ? ॥ ८९ ॥

जब तुम्हारा अपरिमित आनन्द और तुम्हारी करुणा मुझ तक प्रकट नहीं हैं तब तो तुम्हारी अपरिमित पूर्णता झूठ है, अपरिमित आनन्द झूठ है, अपरिमित करुणा झूठ है, तुम्हारे कहे वेद झूठ हैं, हे शोक्कनाथ! ॥ ९० ॥

हे देव! मधुरा नगरी के चित्-पर! सभी जीवों के नाथ! मुझे अपनानेवाले नाथ! मेरी जीभ तुम्हारी स्तुति करे, मेरा मन

तुम्हारा ध्यान करे और मैं सदा तुम्हारी अधिकाधिक पूजा करूँ - ऐसा मुझे बनाओ ॥ ९१ ॥

तुम्हारा सिंगार कर तुम्हारे सौन्दर्य को देखने के बजाय मैंने अपना सिंगार किया और दुःख में पड़ा रहा। स्वर्ण और सुन्दरियों के ही बारे में सोचनेवाले, प्रेमरहित मुझे क्या तुम अपने चरण दोगे? हे शोक्कनाथ! ॥ ९२ ॥

हे शोक्कनाथ! तुम्हें ही पुकारनेवाले इस दास के पास खड़े रहो; मेरे कर्मों को नष्ट करो और मुझे उस गति पर पहुँचाओ, जहाँ से फिर कभी लौटना नहीं है, दक्षिण मधुरा में ताण्डव-नृत्य करनेवाले हे शोक्कनाथ! ॥ ९३ ॥

इस दास को ढाढ़स नहीं है; प्रेम से सान्त्वना देनेवाले थोड़े भी नहीं हैं; मेरा कोई दूसरा सहारा नहीं है। हे शिव! भक्तों पर पड़नेवाली निंदा से डरनेवाले हे शोक्कनाथ! तुम्हारे चरण ही मेरे अवलम्ब हैं ॥ ९४ ॥

भक्तों पर पड़नेवाली निंदा से डरनेवाले शोक्कनाथ - जब कुलोत्तुंग पाण्ड्य मधुरा का राजा था तब एक ब्राह्मण अपनी पत्नी के साथ मधुरा की ओर आ रहा था। रास्ते में एक बरगद के वृक्ष से एक बाण के गिरने के कारण, उसकी पत्नी मर गयी। पास ही कुछ दूर पर एक व्याध दिखायी दिया, जिस पर ब्राह्मण ने दोष लगाया। व्याध ने अपने को निरपराधी बताया; परन्तु ब्राह्मण को उसपर विश्वास नहीं हुआ। उसने राजा से फ़रियाद की। राजा ने अपने कुलदेव शोक्कनाथ के पास जाकर प्रार्थना की। तब आकाशवाणी हुई - 'इस नगर में

कल अमुक स्थान पर विवाह होनेवाला है; वहाँ जाकर देखो'। दूसरे दिन राजा वहाँ गया; तब उसे ज्ञात हुआ कि वह बाण बहुत दिनों पहले ही बरगद पर लगकर टँग रहा था और दैववश ब्राह्मण की पत्नी पर पड़ा था। यह कर्म का फल था और इसके लिए कोई दोषी नहीं था। यह कथा विस्तार के साथ 'तिरुविळैयाडल पुराण' में 'पळियञ्जिय पटलम्' में कही गयी है।

## कुछ मूल प्रतियों में उपलब्ध कविताओं का अनुवाद

देव-गण तुम्हारे पदपंकजों की स्तुति करते हुए तुम्हें ही परवस्तु जानकर आराधना करते हैं, हे आदि! सेवा में आसक्त इस कुत्ते-से दास को अपने सेवक के रूप में अंगीकार कर, सन्मार्ग दिखानेवाली माता तुम हो, हे शोक्कनाथ! ॥ १ ॥

तुम मुझे ले जाकर अपनी कृपा में पहुँचाने का संकल्प करो, ताकि तीनों कठिन मल, पुराना कर्म और उस कर्म से मिलनेवाला दुःख - ये मुझे पहले की भाँति पकड़कर न सताएँ। दक्षिण मधुरा के अधिप हे शोक्कनाथ! ॥ २ ॥

परम कृपारूप सूर्य कब आकर उगेगा ताकि मैं अधिकाधिक कठोर पाशों के जाड़े से छूटूँ? उत्पात मचानेवाले चण्ड के प्राणों को जग के त्राण के लिए हरनेवाले और महा मधुरा को इष्ट माननेवाले हे शोक्कनाथ! ॥ ३ ॥

चण्ड एक असुर का नाम है, और यम को भी चण्ड कहते हैं। शिवजी ने दोनों का संहार किया था।

